

डॉ० ओ० गे० उलत्सिफ़ेरोव

नेहरू पुरस्कार विजेता

# हिन्दी में क्रिया

## एक व्याकरणिक अनुसंधान

मूल्य : पचास रुपये/ प्रथम संस्करण, १९७९/ आवरण-शिल्पी : हरिपाल त्यागी/
प्रकाशक : पराग प्रकाशन, ३/११४, कर्ण गली, विश्वासनगर, शाहदरा, दिल्ली-११००३२/ मुद्रक : भारती प्रिंटर्स, दिल्ली-११००३२

HINDI MAIN KRIYA *by* Dr. O.G. Ultsiferov : Rs. 50.00

कामताप्रसाद गुरु को
और उन सभी गुरुओं को
जिनके महाकार्यों के प्रकाश ने
इस पुस्तक का मार्ग
आलोकित किया

# प्रस्तावना

हिन्दी के विकास और प्रसार के साथ उसके व्याकरण-लेखन की समस्याएँ भी क्रमशः कठिन और जटिल होती जा रही हैं। एक ओर भाषा के अन्तर्गत होने वाले नित्य नये प्रयोगों का आकलन और दूसरी ओर इन नये प्रयोगों के वैज्ञानिक वर्णन और विश्लेषण के लिए उपयुक्त नयी संकल्पनाओं का निर्माण करते हुए व्याकरण की उपलब्ध पद्धति में उन सबका समाहार—आज हिन्दी वैयाकरण के लिए मुख्य चुनौती है। हिन्दी भाषा में रुचि लेने वाले देश-विदेश के अध्येता, निस्सन्देह, हिंदी व्याकरण की इन नयी समस्याओं के प्रति जागरूक हैं और अनुसन्धान की इस दिशा में प्रयत्नशील भी। इस दृष्टि से हिंदी भाषा के विविध पक्षों पर प्रकाशित हाल के शोध-निबंधों में सोवियत संघ के हिंदी भाषाविदों के शोध-प्रयास विशेष रूप से उल्लेखनीय प्रतीत होते हैं। डॉ० ओलेग गे० उलत्सिफ़ेरोव का प्रस्तुत शोध-ग्रंथ सोवियत हिन्दी-अनुशीलन की उस समृद्ध परम्परा की एक महत्त्वपूर्ण और मौलिक उपलब्धि है।

'क्रिया' हिंदी का केन्द्रीय शब्द-भेद है; इसे हिंदी व्याकरण का सबसे प्रमुख अंग भी कह सकते हैं। रूप-निर्माण और अर्थ-भेद की विविधताओं को देखते हुए 'क्रिया' को हिंदी व्याकरण का सबसे जटिल शब्द-भेद भी कहा जा सकता है। इसके साथ ही यह भी उल्लेखनीय है कि हिंदी में सबसे अधिक विकासशील भी यही व्याकरणिक कोटि है। वर्णन और विश्लेषण को लेकर भाषाविदों और वैयाकरणों के बीच विवाद और मतभेद भी सबसे ज्यादा 'क्रिया' के ही क्षेत्र में है। डॉ० उलत्सिफ़ेरोव ने अपने अध्ययन के लिए इस चुनौती भरे विषय को चुनकर निस्सन्देह साहस का परिचय दिया है। ग्रंथ में प्रस्तुत प्रचुर उदाहरणों को देखकर विश्वास हो जाता है कि उन्होंने हिंदी क्रिया के यथासम्भव समस्त प्रयोगों के संग्रह के लिए अथक श्रम किया है और आधुनिक हिंदी साहित्य की सभी प्रतिनिधि कृतियों तथा नयी से नयी रचनाओं का इस दृष्टि से आलोड़न किया है। तथ्य-संग्रह की यह अनुभववादी अथवा व्यवहारवादी पद्धति ही व्याकरण-लेखन की सही

पद्धति है। संस्कृत में इस प्रकार के प्रयोगधर्मी वैयाकरण को 'लक्ष्यैकचक्षुष्क' कहा गया है। इस पद्धति का अनुसरण करने के कारण डॉ० उलत्सिफ़ेरोव हमारे सम्मुख हिंदी क्रियाओं के प्रयोग का जीवंत और प्रामाणिक स्वरूप प्रस्तुत करने में समर्थ हो सके हैं।

प्रयोग-संग्रह के बाद प्रश्न उठता है उसके वर्णन, विश्लेषण, वर्गीकरण आदि का। इस कार्य के लिए सम्प्रति देशी-विदेशी अनेक व्याकरणिक पद्धतियाँ प्रचलित हैं। कुछ हिंदी वैयाकरणों ने संस्कृत व्याकरण की पद्धति अपनायी है तो कुछ ने अंग्रेजी व्याकरण की और सोवियत हिन्दी-अध्येताओं ने संभवत: स्लाव व्याकरण की परम्परित प्रणाली का सहारा लिया है। इधर कुछ भाषाविज्ञानियों ने संरचनात्मक और विश्लेषणात्मक — यहाँ तक कि कुछ ने रूपान्तरणपरक विधि भी अपनायी है।

कहने की आवश्यकता नहीं कि उपर्युक्त पद्धतियों में प्रत्येक का अपना-अपना महत्त्व है और उपयोग भी, किन्तु जैसा कि डॉ० उलत्सिफ़ेरोव ने इस ग्रंथ के प्राक्कथन में कहा है, वर्णन की प्रामाणिक पद्धति वह है "जिसका आधार हिंदी के विकास के अपने आन्तरिक नियम हैं और जो हिंदी भाषा के आधुनिक साहित्य के आधार पर उसकी समकालिक स्थिति को प्रतिबिम्बित करता है।"

मुझे यह देखकर प्रसन्नता हुई कि प्रस्तुत ग्रंथ में आधुनिक भाषा-वैज्ञानिक पद्धतियों के आकर्षण तथा अपनी मातृभाषा के पूर्वग्रह से भरसक मुक्त होकर हिंदी भाषा के अपने आन्तरिक नियमों के अनुरूप वर्णन की व्यावहारिक पद्धति का विकास किया गया है। इस प्रसंग में विद्वान् अध्येता ने अनेक नवीन पारिभाषिक संकल्पनाओं का भी निर्माण किया है, जिनका परिचय परिशिष्ट में दी गयी लगभग चार सौ शब्दों की 'पारिभाषिक शब्दावली' से प्राप्त हो सकता है। कहने की आवश्यकता नहीं कि इससे हिंदी व्याकरण की भाषा समृद्ध हुई है। ये संकल्पनाएँ अन्य हिंदी अध्येताओं के लिए भी वर्णन-विश्लेषण में उपयोगी सिद्ध हो सकती हैं। प्रसंगवश यह भी उल्लेखनीय है कि व्यावहारिक व्याकरण की दृष्टि रखते हुए भी डॉ० उलत्सिफ़ेरोव ने वर्णन-क्रम में यथास्थान व्याकरणिक कोटियों और संकल्पनाओं का सैद्धान्तिक निरूपण भी किया है और तत्संबंधी अन्य मान्यताओं का निराकरण करते हुए अपनी निजी मान्यताएँ भी प्रस्तुत की हैं।

हिंदी क्रिया-प्रयोगों के वर्णन की सबसे बड़ी समस्या यह है कि प्राय: काल, वृत्ति, प्रकार और पक्ष संबंधी प्रयोगों के बीच पाये जाने वाले सूक्ष्म भेदों को अलगा पाना कठिन होता है। जिनकी दृष्टि केवल क्रिया की रूप-तालिका तक ही सीमित रहती है, वे भेद-निरूपण में समर्थ नहीं हो पाते। इसके लिए विविध क्रिया-रूपों के प्रकार्यात्मक पक्ष के साथ ही समूचे वाक्य-विन्यास में उनकी अवस्थिति पर दृष्टि डालना आवश्यक है। मुझे यह देखकर हर्ष हुआ कि इस ग्रंथ

में क्रिया-प्रयोगों का विवेचन समूचे वाक्य-विन्यास के संदर्भ में विभिन्न रूपों के प्रकार्य को ध्यान में रखते हुए किया गया है, जो असंदिग्ध रूप से सर्वथा वैज्ञानिक और व्यावहारिक है।

मुझे यह कहने में तनिक भी संकोच नहीं है कि हिंदी क्रियाओं पर अब तक जो शोध-कार्य हुआ है उन सब की उपलब्धियों से लाभ उठाते हुए प्रस्तुत ग्रंथ हिंदी क्रिया संबंधी अध्ययन को एक मंजिल और आगे बढ़ाता है और इस प्रकार इस प्रयास को हम हिंदी व्याकरण के क्षेत्र में एक महत्त्वपूर्ण अवदान कह सकते हैं।

डॉ० उल्सिफ़ेरोव विगत बीस वर्षों से हिंदी के व्यावहारिक व्याकरण पर कार्य कर रहे हैं और मुझे यह कहते हर्ष होता है कि उन्होंने 'हिंदी का व्यावहारिक व्याकरण' का प्रारूप पूर्ण कर लिया है। क्रिया प्रकरण संबंधी प्रस्तुत ग्रंथ उस विशाल ग्रंथ का एक अंश है — निस्संदेह प्रधान अंश। मुझे आशा है कि वे शीघ्र ही 'हिंदी का व्यावहारिक व्याकरण' भी प्रकाशित करेंगे।

भारत-स्थित सोवियत दूतावास के सांस्कृतिक विभाग के अध्यक्ष की हैसियत से डॉ० उल्सिफ़ेरोव ने दोनों देशों के सांस्कृतिक संबंधों को सुदृढ़ करने की दिशा में जो मूल्यवान कार्य किया है, उनका यह शोध-प्रयास भी उसी का एक वैज्ञानिक आयाम है जो हर वैज्ञानिक कार्य के समान कहीं अधिक स्थायी और सुदृढ़ है। उन्होंने अपने वैदुष्य और मधुर-व्यवहार से अनेक भारतवासियों—विशेषतः हिंदी-भाषियों तथा विद्वानों का हृदय जीत लिया है। ऐसे मित्र और विद्वान् के लिए हार्दिक शुभाशंसा के जितने भी शब्द कहे जायें, कम हैं।

**नामवर सिंह**

भारतीय भाषा केन्द्र
भाषा संस्थान
जवाहरलाल नेहरू विश्वविद्यालय
नयी दिल्ली

# अनुक्रम

**परिशिष्ट**

# प्राक्कथन

जब से भारतवर्ष स्वतंत्र हुआ है, तब से न केवल भारतवर्ष में, बल्कि समस्त संसार में हिन्दी भाषा के प्रति रुचि बढ़ गयी है। हिन्दी भाषा बोलने वालों की संख्या संसार में तीसरे स्थान पर है। आजकल हिन्दी पर शोध-कार्य न केवल भारत के विभिन्न शिक्षा सम्बन्धी और वैज्ञानिक संस्थाओं में हो रहा है, बल्कि यूरोप, एशिया और अमरीका के बहुत से देशों में हो रहा है। विभिन्न भाषिक अध्ययन-शाखाओं के प्रतिनिधियों के लिए आधुनिक साहित्यिक हिन्दी अध्ययन तथा गहन विचार का विषय बन गयी है।

हिन्दी भाषा की परम्परागत वर्णनात्मक रचनाओं के अलावा ऐसी रचनाएँ भी हैं जो कि रचनान्तरणपरक तथा संरचनात्मक विश्लेषण के आधार पर लिखी गयी हैं। ये रचनाएँ भाषा के हर प्रकार के पक्ष पर प्रकाश डालती हैं और उनके वर्णन के किसी-न-किसी रचनात्मक पक्ष का अध्ययन करती हैं।

भारतीय लेखकों की रचनाओं में परम्परावाद के स्पष्ट पदचिह्न दिखाई पड़ते हैं। इसका कारण यह है कि संस्कृत तथा उसके व्याकरण का प्रभाव अभी भी है, हालाँकि भारत में कुछ-एक ऐसे लेखक भी हैं जो कि विश्लेषण की दूसरी विधियाँ अपनाते हैं, विशेषकर संरचनात्मक तथा वर्णनात्मक भाषा-विज्ञान की विधियाँ। पश्चिमी लेखकों की रचनाओं में अधिकतर संरचनात्मक तथा वर्णनात्मक भाषा-विज्ञान की विधियाँ पायी जाती हैं। सोवियत लेखकों की रचनाओं में स्लैव भाषा-वैज्ञानिक अध्ययन-शाखाओं का प्रभाव है जो कि भाषा के विवरण की परम्परागत विधियों को अपनाते हैं।

हिन्दी भाषा की क्रियार्थक पद्धति के वर्णन के समय उल्लिखितसभी विशेषताएँ देखी जा सकती हैं जो कि आधुनिक साहित्यिक हिन्दी की भाषिक पद्धति में अगर सबसे मुख्य नहीं, तो मुख्य पद्धतियों में से एक है। इसीलिए हिन्दी व्याकरण के इस अत्यन्त महत्त्वपूर्ण भाग के वर्णन को किसी प्रकार प्रमाणित करना आवश्यक हो जाता है जिसका आधार उसके विकास के आन्तरिक नियम हैं, और जो हिन्दी

भाषा के आधुनिक साहित्य के आधार पर उसकी एककालिक स्थिति को प्रतिबिम्बित करता है।

स्पष्ट है कि एक भी ऐसा शोध-ग्रन्थ नहीं होगा जिसने अपने से पहले अनुभव को ध्यान में न रखा हो। इसीलिए इस ग्रन्थ को लिखने से पहले हिन्दी भाषा की क्रियार्थक प्रणाली के अध्ययन में जो कुछ भी काम किया गया था, उसको भी ध्यान में रखा गया है। हमने क्रिया के ऊपर लिखे गए लगभग सभी ग्रन्थों तथा हिन्दी व्याकरण के समस्त ग्रन्थों का अध्ययन किया है। सन् १६९८ में जोहन्नस कतेलायर द्वारा लिखे गये तथा १७४५ में प्रकाशित हुए प्रथम हिन्दी व्याकरण से लेकर पिछले सालों में छपी युवा लेखकों की रचनाओं सहित सभी ग्रन्थों का अध्ययन किया है। ये सब रचनाएँ तीन श्रेणियों में बाँटी जा सकती हैं जो कि विभिन्न भाषिक अध्ययन-शाखाओं से सम्बन्ध रखती हैं। पहली रचनाएँ वे हैं जो कि यूरोपीय लेखकों द्वारा रची गयी हैं, दूसरी रचनाएँ भारतीय लेखकों के द्वारा रची गयी हैं तथा तीसरी रचनाएँ सोवियत लेखकों द्वारा रची गयी हैं। हम पाठकों को इन सब रचनाओं के विश्लेषण के झंझट में न डालकर, सिर्फ़ अत्यन्त महत्त्वपूर्ण तथा मौलिक रचनाओं का वर्णन करेंगे जिन्होंने किसी न किसी मात्रा में इस रचना के अलग-अलग नियमों की व्याख्या पर प्रभाव डाला।

## यूरोपीय लेखकों की रचनाएँ

इनमें से लन्दन के भाषाशास्त्री जो० ब्योर्टन-पेज की कृतियाँ जो संरचनात्मक दृष्टिकोण के आधार पर रची गयी हैं, एक विशेष स्थान रखती हैं। अपने 'हिन्दी के कृदन्तपरक रूपों का वाक्य-विन्यास' शीर्षक लेख में (१५८, ९४-१०४),* जो० ब्योर्टन-पेज किसी विशेष शब्द के साथ कृदन्तों (अन्वित तथा अनान्वित) के सम्बन्धों के पाँच ढाँचों का वर्णन करते हैं, जिनमें कृदन्त पूर्वस्थान तथा पार्श्व स्थान पर होते हैं (१५८, ९७-९९)। पाँच ढाँचों की संकल्पना आपत्तिरहित नहीं है। पहले, उनमें क्रिया की विभिन्न रूपनिर्माणात्मक श्रेणियों का साथ-साथ वर्णन किया गया है : अर्थात् कृदन्त और क्रियाविशेषणात्मक कृदन्त। क्रियाविशेषणात्मक कृदन्त को कृदन्तों से एस. एच. केलॉग (१८७, २७०) ने ही भिन्न किया था। इस दृष्टिकोण से दूसरे व्याकरणाचार्य भी सहमत थे जैसे जी. सी. पिन्कॉट (२०५,

*कोष्ठक में पहला नम्बर भाषा-वैज्ञानिक कृतियों की सूची में क्रम को व्यक्त करता है, और दूसरा पृष्ठ की संख्या को बताता है। उदाहरणों में जो किसी साहित्यिक रचना से लिये गये हैं, पहला नम्बर साहित्यिक रचनाओं की सूची में क्रम बताता है, दूसरा पृष्ठ की संख्या बताता है।

७८), एडविन ग्रीव्स (१७५, २५७), कामताप्रसाद गुरू (१७, ३४८-३४९), वि. पोरझीज्का (२०९, १७२-१७५, २५७) आदि। दूसरे, प्रकार्य में समान घटनाएँ अलग-अलग ढाँचों से सम्बन्ध रखती थीं : 'साड़ी पहने हुए लड़की अपनी पुस्तक पढ़ रही थी'—ढाँचा-२ और 'चौकीदार शराब पीए हुए एक दरवाज़ा खटखटा रहा था'—ढाँचा-३। तीसरे, प्रकार्य में भिन्न घटनाएँ एक ही ढाँचे से सम्बन्ध रखती हैं : 'उन्होंने हँसते हुए उत्तर दिया' और 'तुमको ऐसे करते हुए लाज नहीं आती ?' यहाँ पहली स्थिति में क्रियाविशेषणात्मक कृदन्त वाक्य के उद्देश्य के साथ सम्बन्ध रखता है और संयोजक होता है, और दूसरे में—कर्ता से सम्बन्ध रखता है जो कि वाक्य के उद्देश्य से मेल नहीं खाता अर्थात् निरपेक्ष क्रियाविशेषणात्मक कृदन्त के साथ मेल खाता है जो निरपेक्ष क्रियाविशेषणात्मक पदबन्ध बनाता है। चौथी बात, प्रस्तुत ढाँचे कृदन्तों और क्रियाविशेषणात्मक कृदन्तों के प्रयोगों की समस्त स्थितियों को व्यक्त नहीं करते।

अपने दूसरे लेख 'हिन्दी में जटिल तथा संयुक्त क्रियाएँ' में जो० ब्योर्टन-पेज ने संरचनात्मक विश्लेषण की पद्धति की मदद से हिन्दी की सभी जटिल क्रियाओं का न केवल वर्णन करने बल्कि उनको सारणीबद्ध भी करने एवं संयुक्त क्रियाओं तथा प्रत्यक्ष कर्म के साथ प्रयुक्त क्रिया की संरचना के आधार पर उनके संयोगों के बीच अन्तर भी बताने का प्रयत्न किया। उन्होंने १६ ऐसे विशेषकों को जो कि संयुक्त क्रियाएँ बनाने के काम आते हैं प्रस्तुत किया और दिखाया कि किन-किन क्रियाओं के अविधेय रूपों के साथ कौन-सा विशेषक आ सकता है। लेख में प्रसंग-वश वह बताते हैं कि संयुक्त क्रियाओं के उल्लिखित रूप, यानी सरल (क्रिया का अविधेय रूप तथा एक विशेषक) तथा बहुघटकीय (क्रिया का अविधेय रूप तथा दो या अधिक विशेषक) व्यापार के व्याकरणिक पक्ष को व्यक्त कर सकते हैं जो कि हिन्दी के शाब्दिक अर्थ में नहीं होता, बल्कि ज़्यादा ठीक यह कहना होगा कि शाब्दिक-व्याकरणिक अर्थ में नहीं होता जैसा कि रूसी भाषा में होता है (१५७, ४७१, पादटिप्पणी २)।

जो. ब्योर्टन-पेज ने लेख के दूसरे भाग में संयुक्त क्रियाओं तथा प्रत्यक्ष कर्म के साथ क्रिया के रूप में समान संयोगों के बीच भिन्नता को बताया। जो. ब्योर्टन-पेज का तरीका पूर्णतः वही था जो कि रूसी वैज्ञानिकों ने क्रियार्थक-नामिक पदबन्धों तथा नामबोधक संयुक्त क्रियाओं में भिन्नता दिखाने के लिए अपनाया था।

जो. ब्योर्टन-पेज का लेख रोचक तथा मौलिक है, लेकिन दुर्भाग्य से उसमें कई त्रुटियाँ हैं। इसी कारण जर्मनी के वैज्ञानिक पाउल हाक्केर ने एक अत्यन्त कटु लेख लिखा। लेख का शीर्षक था : 'हिन्दी भाषा की संयुक्त तथा यौगिक क्रिया के वर्णन के तरीकों का सवाल' (१८१,४८४-५१६)। पी. हाक्केर ने, जो कि संयुक्त क्रियाओं के ऊपर रचे गए शोध-ग्रन्थ के लेखक हैं, संयुक्त क्रियाओं के ब्योर्टन-पेज

के प्रस्तावित वर्गीकरण की बहुत-सी त्रुटियों की ओर ध्यान आकर्षित किया है और दिखाया कि समान संरचनात्मक रूपों के पीछे बिलकुल विभिन्न विषय छिपे हैं (१८१, ४८६-४८७)। पी. हाक्केर ने जो. ब्योर्टन-पेज की अवधारक क्रियाओं की छिछली व्याख्या की भी आलोचना की। पी. हाक्केर की राय में जो. ब्योर्टन-पेज की व्याख्या ठीक तरह से बात के सार को प्रस्तुत नहीं करती और हर रूप को कोई-न-कोई सारार्थ दे देती है और यह नहीं देखती कि भाषा में वैसा सारार्थ होता है या नहीं (१८१, ४८८-४९७)। पी. हाक्केर यह भी बताते हैं कि १६ विशेषक जिनका जो. ब्योर्टन-पेज ने हवाला दिया है, अपनी प्रकृति में और भाषा के प्रकार्य में अधिकतर असमान हैं क्योंकि उनमें से कुछ-एक ने तो अपने शाब्दिक अर्थ को खो दिया है (जैसे 'बन बैठना'), दूसरों ने आंशिक रूप से अपने शाब्दिक अर्थ को खो दिया है (जैसे 'जाना' तथा 'आना' के साथ अपूर्ण कृदन्त का मिलन), और कइयों ने अपने शाब्दिक अर्थ को सुरक्षित रखा है ('सकना', 'चुकना', 'रहना' के साथ मिलन) (१८१, ५०५)। पी. हाक्केर ने बहुत-से क्रियार्थक पदबन्धों का हवाला दिया है जो बाह्य रूप से अवधारक क्रियाओं के समान हैं, लेकिन जो 'संक्षिप्त निरपेक्षिक क्रियार्थ' (अर्थात् क्रियाविशेषणात्मक कृदन्त, जो रूप में क्रिया की धातु के बराबर है—ओलेग उलत्सिफ़ेरोव) तथा पर्यायवाची क्रिया या निकट अर्थ की क्रिया के साथ स्वतंत्र संयोग हैं। यह कहना उचित होगा कि पी. हाक्केर अवधारक क्रियाओं को दूसरा नाम देते हैं—'व्याख्यात्मक' क्रियाएँ और 'अवधारक' क्रियाएँ की परिभाषा उन क्रियाओं को देने का सुझाव रखता है जो 'देना', 'लेना', 'डालना' और 'जाना', 'आना', 'पड़ना' क्रियाओं के साथ पूर्ण कृदन्त (अन्वित तथा अनान्वित) का मिलन है ('कहे देना', 'मरा जाना' आदि) (१८१, ४८६)।

जैसा कि मालूम है यौगिक तथा संयुक्त क्रियाओं का प्रश्न कभी से नया नहीं है। यौगिक क्रियाओं के बारे में एस. एच. केलॉग ने लिखा (१८७, २५७) तथा जोन प्लात्स ने भी लिखा (२०८, १६९)। ए०पी० बारान्निकोव ने भी यौगिक क्रियाओं के बारे में लिखा (२७२, ६३-११०)। हम इस समस्या के प्रति अपना सम्बन्ध तब बताना चाहेंगे जब हम हिन्दी में विश्लेषणात्मक क्रिया के बारे में बतायेंगे, ताकि इसके वर्णन में पुनरावृत्ति नहीं हो।

बीसवीं सदी के उत्तरार्द्ध में जर्मन तथा चेकोस्लोवाकियन वैज्ञानिकों की ऐसी कृतियाँ आधुनिक हिन्दी भाषा पर आने लगीं (१७२; १९२; ९६; २०९; २१०; २११), जो कि मुख्यत: हिन्दी भाषा की क्रियार्थक पद्धति के बारे में थीं। इनमें से कुछ के बारे में हम यहाँ जिक्र करेंगे।

उल्लिखित लेखों में से सबसे पहले हम वि. पोरझीज्का के दो लेखों के बारे में वर्णन करेंगे, जिनका शीर्षक है: 'हिन्दी के कृदन्त, जो संज्ञा के रूप में आते हैं'

(२०६, १६६-१८७), तथा 'हिन्दी वाक्यों में विशेषणात्मक तथा क्रिया-विशेषणात्मक कृदन्त' (२११, ५२४-५३८), जिनमें लेखक ने न केवल विस्तार-पूर्वक शोधकार्य किया और कृदन्तों के बारे में एस. एच. केलॉग, वि. सी. क्लेरटिस्डाल, एडविन ग्रीव्स, जोन प्लात्स ने जो वर्णन किया था, उसे अपनाया, बल्कि बहुत से नये नियमों का सूत्रपात्र किया जो कि इन प्रतिष्ठित लोगों की निगाह से बच गए थे। वि. पोरझीज्का ने ही सबसे पहले हिन्दी विद्वानों में से अनान्वित कृदन्त को क्रियाविशेषणात्मक कृदन्त कहा और पुरानी परिभाषा 'निरपेक्ष' या 'स्थैतिक' कृदन्त जिनका प्रयोग हिन्दी भाषा में शोधकार्य करने वाले अंग्रेज़ लोग करते थे, उसको ठुकराया और हिन्दी में क्रियाविशेषणात्मक कृदन्त के प्रयोग की सभी स्थितियों का अध्ययन किया। इसके अलावा, उन्होंने कर्ता सम्बन्धी कृदन्तपरक तथा क्रियाविशेषणात्तक पदबन्धों का भी अध्ययन किया और उनको सम्बन्धकारक समेत कृदन्तपरक पदबन्ध बताया और नामिक कृदन्तपरक विधेय तथा पूर्णतावाची काल-रूपों के बीच भिन्नता बतायी।

जर्मन वैज्ञानिकों के निबन्धों में से दो निबन्ध ध्यान देने लायक हैं—'आधुनिक हिन्दी में कालों का प्रयोग और व्यापार के पक्षों की रचना' (१९२), जो ज़िगफ़्रीड लायनहार्ड द्वारा लिखा गया था और पीटर हायेफ़्फ़के द्वारा लिखा गया निबन्ध—'हिन्दी वाक्य-विन्यास के ऊपर शोधकार्य'।

ज़िगफ़्रीड लायनहार्ड की रचना जो कि १९६१ में प्रकाशित हुई, आधुनिक हिन्दी के काल-रूपों तथा व्यापार के पक्षों के साथ इनके अटूट सम्बन्ध पर गम्भीर शोधकार्य है। ज. लायनहार्ड ने सब कालों में पक्षों का अध्ययन किया। ज. लायनहार्ड की रचना दो खण्डों में विभाजित है: (१) निश्चयार्थ तथा (२) दूसरे अर्थ। निश्चयार्थ विभाजित होता है: १. वर्तमान (सामान्य तथा वास्तविक)—'आता है' और 'बोल रहा है' जिसमें व्यापार के छह पक्षों का अध्ययन किया जाता है: (१) वह बोलता रहता है; (२) वह बढ़ जाता है; वह बढ़ जा रहा है; (३) वह बढ़ता जाता/जा रहा है ('बढ़'जाता है' रूप का अर्थ हमवार संतत प्रक्रिया तथा 'वह बढ़ता जाता है' रूप क्रमिक व्यापार व्यक्त करता है (१९२,७२); (४) वह करता आता है, वह करता आ रहा है' ('पढ़ता आता' रूप का अर्थ उक्ति के क्षण तक व्यापार का विकास, 'पढ़ता रहता' का अर्थ उक्ति से पहले और बाद के रूप में भी व्यापार का विकास, लेकिन 'पढ़ता जाता' का अर्थ है उक्ति के क्षण के बाद व्यापार का विकास (९२,७६); (५) वह देखता रह जाता है और (६) वह बोल-कर रह जाता था। २. अपूर्ण (सामान्य और वास्तविक) काल उन्हीं व्यापार के पक्षों के साथ। ज. लायनहार्ड इसके अलावा नियमित आवर्ती प्रक्रम का अपूर्ण काल को भी भिन्न करते हैं और उसकी सामान्य अपूर्ण काल के साथ चार भिन्नताओं का हवाला देते हैं (१९२, ११२)। ३. सामान्य भूत में व्यापार के

उल्लिखित पक्षों के अलावा एक और जोड़ा जाता है अर्थात् सातवाँ : 'आता हुआ', इसका प्रमाण निम्नलिखित उदाहरण द्वारा मिलता है : 'परन्तु जो वाणी मैंने सुनी, वह बहुत दूर से आती हुई और साथ ही बहुत समीप की भी प्रतीत हुई'। ४. पूर्ण वर्तमान जो कि एक समान नहीं होता क्योंकि दशासूचक तथा व्याख्यात्मक क्रियाएँ ('कहना,' 'लिखना') पूर्ण वर्तमान में वर्तमान अर्थ रखती हैं और जिसमें व्यापार के छह पक्ष होते हैं : (१) 'होता रहा है'—जो संतत पौन: पुन्य अर्थ में आता है; (२) 'फैलता (चला) गया है' ; (३) 'करता आया है' (व्यापार के आखिरी दो पक्ष संतत घटमान अर्थ में आते हैं) ; (४) 'आ चुका है'; (५) 'देख गया है' ; (६) 'आया हुआ है' (व्यापार के आखिरी तीन पक्ष पूर्णता व्यक्त करते हैं) (१६२,१८२)। ५. व्यापार के पाँच पक्षों के साथ पूर्णभूत ('जाना' क्रिया के साथ उपरोक्त रूप नहीं है), जिसमें व्यापार का आखिरी, पाँचवाँ पक्ष 'रखा हुआ था' व्यापार के परिणाम पर ज़ोर देता है। 'बने हुए अर्थों' के नाम के खंड में अध्ययन होता है : **संभावनार्थ** के तीन रूप : सरल, अपूर्ण और पूर्ण—'आये', 'आता हो', 'आया हो' ; **आज्ञार्थ** ; **भविष्यत्** के तीन रूप : सरल, अपूर्ण, पूर्ण—'आयेगा', 'आता होगा', 'आया होगा' जिसमें व्यापार के चार पक्ष हैं : 'वह देख रहा होगा', 'वह देखता रहेगा', 'वह देखता जायेगा', 'वह देखता रह जाएगा' ; **संकेतार्थ** के तीन रूप—सरल, अपूर्ण तथा पूर्ण—'आता', 'आता होता', 'आया होता'। परिशिष्ट में अवधारक क्रियाओं का विश्लेषण होता है।

जैसा कि रचना के संक्षिप्त वर्णन से प्रतीत होता है, यह हिन्दी में क्रिया की समस्त व्यापक रूपावली को शामिल करती है लेकिन उसकी व्याख्या की शैली सर्वस्वीकृत शैली से भिन्न है। सबसे पहले यह बात तब लागू होती है जब अर्थ की पद्धति में भविष्यत् काल शामिल किया जाता है, और हिन्दी में व्यापार के पक्षों की मौलिक व्याख्या दी जाती है जिनमें ऐसे भी पक्ष हैं जिनका सम्बन्ध पहले किसी ने भी व्यापार के पक्ष के साथ नहीं बताया था, उदाहरणार्थ : 'बोलकर रह जाता', 'आता हुआ' 'वह जा रहा', 'देख गया'। लेखक की पक्ष-सम्बन्धी कालवाचक रूपों की सुरचित पद्धति को बनाने की इच्छा को समझा जा सकता है, लेकिन यह इच्छा भाषा के वास्तविक तथ्यों के विरोध में है जिनमें यह बात स्पष्ट निकलती है कि हिन्दी भाषा में व्यापार के पक्षों तथा काल-रूपों में कोई भी सम्बन्ध नही है चूँकि व्यापार के सभी पक्ष विश्लेषणात्मक तौर पर व्यक्त होते हैं और मुख्य क्रियाकाल के रूपों की रचना में हिस्सा नहीं लेती और काल के प्रति निरपेक्ष रहती है—'**बढ़ता** जाता है', '**बढ़ता** गया था', '**बढ़ता** जाएगा'। जहाँ तक वर्तमान तथा भूत के काल-रूपों के वर्णन का सम्बन्ध है तो वह बहुत ही कुशलता से किया गया है और उसके ऊपर ज़रा-सी भी गम्भीर टिप्पणी करने की ज़रूरत नहीं।

पेटेर हाएफ़्फ़्के की रचना के तीन खण्ड हैं: १. 'निषेधात्मक वाक्यों में सहायक क्रियाएँ (१७२, १३-३८); २. 'हिन्दी भाषा में कर्मवाच्य' (१७२, ३९-८४) तथा ३. 'यौगिक क्रिया' (१७२, ९५-२०७)। आख़िरी दो खण्ड, हमारे दृष्टिकोण से सबसे ज़्यादा महत्त्व के हैं।

कर्मवाच्य का वर्णन करते समय पे. हाएफ़्फ़्के प्राचीन हिन्दी भाषा में उसकी उत्पत्ति तथा प्रयोग का विश्लेषण करते हैं, वे पुराने कर्मवाच्य और उन्नीसवीं सदी में 'जाना' क्रिया के साथ कर्मवाच्य के ऊपर गौर करते हैं तथा आधुनिक हिन्दी भाषा में कर्मवाच्य के उपर काफ़ी प्रकाश डालते हैं। लेकिन पे. हाएफ़्फ़्के की कर्म-वाच्य की व्याख्या करने के ढंग में नयापन या मौलिकता नहीं है।

यौगिक क्रियाओं के खण्ड में उन्होंने अच्छी तरह अध्ययन की गयी नामिक धातुओं के साथ 'करना', 'होना' और दूसरी क्रियाओं के मेल पर खोज की है। उन्होंने क्रियाओं तथा क्रिया-नामिक वाक्यांशों के बीच भेद बताया है। अन्त में उन्होंने नामधातुज क्रियाओं का विश्लेषण किया है जो काफ़ी विस्तृत है (१७२, १४४-२०७)।

यह प्रमाणित बात है कि इंग्लैण्ड के प्राच्यवेत्ता-भाषाविज्ञों ने न केवल हिन्दी भाषा के अध्ययन के ऊपर बहुत बड़ा प्रभाव डाला है वरन् मुख्यतः उन्नीसवीं सदी के उत्तरार्द्ध तथा बीसवीं सदी के शुरू में भारत में वैज्ञानिक विचार के निर्माण पर प्रभाव डाला है। इंग्लैण्ड के व्याकरणाचार्यों के बनाये गए नमूनों तथा उदाहरणों के आधार पर ही भारतीयों ने हिन्दी व्याकरण के ऊपर रचनाएँ लिखीं। उन्होंने हिन्दी भाषा के ऊपर अनाश्रित सैद्धान्तिक खोज करने का प्रश्न अपने सामने नहीं रखा। उन्होंने प्राथमिक स्कूलों के लिए प्रारम्भिक पाठ्य-पुस्तकों को लिखा (देखिए : १७, प्राक्कथन, पृ० ९ ; ४४, ४६-९२)

## भारतीय लेखकों की रचनाएँ

जब हम भारतीय लेखकों की रचनाओं का विश्लेषण करते हैं तो कामता-प्रसाद गुरु के लिखे व्याकरण को भूल नहीं सकते। यह व्याकरण बीसवीं सदी के पूर्वार्द्ध में हिन्दुस्तानी व्याकरणिक स्कूल के व्याकरणिक विचार का चरमोत्कर्ष था जिसमें पहली बार हिन्दी भाषा में हिन्दी भाषा का वैज्ञानिक ढंग से वर्णन करने का प्रयास किया गया था। कामताप्रसाद गुरु ने अपने व्याकरण में क्रिया की पद्धति का विस्तारपूर्वक तथा सम्पूर्ण वर्णन किया है जिसमें पुरुषवाचक तथा अविधेय रूप शामिल हुए हैं। हालांकि कामताप्रसाद गुरु ने पक्ष-सम्बन्धी तथा विश्लेषणात्मक रूपों की भिन्नता जैसे प्रश्नों को नहीं छेड़ा और उन सब रूपों को

एक ही संकलपना 'संयुक्त क्रियाएँ' से जोड़ दिया, हालांकि उन्होंने प्राकारिक रूपों तथा पक्ष-सम्बन्धी रूपों के बीच अन्तर नहीं दिखाया और कृदन्तों को 'वर्तमान काल के कृदन्तों' तथा 'भूतकाल के कृदन्तों' में बाँटा, और हालांकि उन्होंने क्रियाविशेषणात्मक कृदन्तों का अलग से वर्णन नहीं किया और उनको क्रियार्थक अविकारी कृदन्त-निपात कहा, आदि, तिस पर भी उन्होंने क्रियार्थक पद्धति का वर्णन वास्तविक सामग्री के गहन ज्ञान के आधार पर किया, जिसमें हिन्दी भाषा के किसी भी अनुसन्धानकर्त्ता को हिन्दी का विश्लेषण करने में काफ़ी सहायता मिलती है।

'आधुनिक हिन्दी का प्रारंभिक व्याकरण' जिसको आर्येन्द्र शर्मा ने लिखा है और जो सन् १९५८ में निकला है, वास्तव में हिन्दी भाषा का वर्णन करने की मौलिक तथा स्वतन्त्र पद्धति की हैसियत से आया। 'प्रारम्भिक व्याकरण' पहली बार क्रिया में व्यापार के पक्ष की व्याकरणिक श्रेणी को भिन्न करता है (१५१, ५६), जहाँ मुख्यतः व्यापार के दो मुख्य पक्ष भिन्न किए जाते हैं : समापक पक्ष तथा अपूर्णकालिक पक्ष। इसके अलावा, हिन्दी भाषा में व्यापार को पौनः पुन्य पक्ष, अवधारण पक्ष, प्रभावी पक्ष, आरंभमाण पक्ष आदि को भी अलग किया जाता है (१५१,५६)। 'प्रारम्भिक व्याकरण' हिन्दी में सहायक क्रियाओं के दो भेदों को भिन्न करता है। पहला भेद काल तथा वाच्य के रूपों की रचना के काम आता है जिसमें सिर्फ़ तीन क्रियाएँ आती हैं—'होना', 'था' ('था' क्रिया 'होना' क्रिया के भूतकाल के रूप में समझी जाती है) तथा 'जाना' क्रिया। दूसरा भेद क्रिया के पक्ष-सम्बन्धी रूपों के बनाने के काम आता है (१५१,५६,८६), यहाँ २२ अर्थपूर्ण क्रियाएँ तथा एक वृत्तिवाचक क्रिया 'चाहिए' आती हैं (१५१,८७-९२)। 'प्रारम्भिक व्याकरण' हिन्दी भाषा में विधेय के तीन तरह के समानाधिकरणों को पक्की तरह से निश्चित करता है : कर्त्ता-सम्बन्धी जब विधेय व्यापार के कर्ता के साथ समानाधिकृत होता है (वाक्य की कर्ता-सम्बन्धी रचना), कर्म-सम्बन्धी जब विधेय व्यापार के कर्म के साथ समानाधिकृत होता है (वाक्य की कर्म-सम्बन्धी रचना) तथा भाववाचक जब विधेय न तो कर्ता, न कर्म से समानाधिकृत होता है और अन्य पुरुष, पुलिंग, एकवचन के निरपेक्ष रूप में आता है (वाक्य की भाववाचक रचना) (१५१, ५९-६०, १२६-१२८)। 'प्रारम्भिक व्याकरण' के अनुसार हिन्दी में तीन अर्थ होते हैं : आज्ञार्थ, निश्चयार्थ तथा सम्भावनार्थ (१५१-५८)। स्वयं सम्भावनार्थ बाँटा जा सकता है : (१) इच्छार्थक वृत्ति ('मैं चाहता हूँ कि वह आए') ; (२) विध्यर्थक वृत्ति ('संभव है, वह आया हो', जिसमें 'आता हो' तथा 'आया हो' के रूप आते हैं) ; (३) संकेतार्थ ('यदि मेरा भाई यहाँ होता, तो तुम ऐसा न कहते', जिसमें 'आता होता' तथा 'आया होता' के रूप आते हैं) ; (४) सन्देहार्थ ('वह आता होगा', जिसमें 'आता होगा' तथा

'आया होगा' के रूप आते हैं) (१५१,५८)। तब वे रूप जिनमें वर्तमान काल का कृदन्त होता है तो वर्तमान काल से सम्बन्ध रखते हैं और जिनमें भूतकाल का कृदन्त होता है तो भूतकाल से सम्बन्ध रखते हैं, और इच्छार्थ वृत्ति के रूप भविष्यत् काल से सम्बन्ध रखते हैं (१५१, ७३)।

आधुनिक हिन्दी के 'प्रारम्भिक व्याकरण' के साथ-साथ किशोरीदास वाजपेयी की, जो भारतवर्ष के एक अत्यन्त मशहूर भाषाविद् हैं, पुस्तक 'हिन्दी शब्दानुशासन' प्रकाशित हुई। इस पुस्तक में पहली बार हिन्दी व्याकरण का वर्णन करने के लिए सामान्य भाषा-विज्ञान की विचार-पद्धति का सहारा लिया गया (२३)।

किशोरीदास वाजपेयी समस्त क्रियार्थक काल-रूपों को शुद्ध क्रियार्थक, कृदन्तपरक तथा क्रिया-कृदन्तपरक रूपों में बाँटते हैं (२३, १४२)। इसलिए वे समस्त कृदन्तों को उनके प्रकार्यात्मक प्रयोग के आधार पर कृदन्त विशेषण तथा कृदन्त क्रिया में बाँटते हैं (२३, २२६)। किशोरीदास वाजपेयी ने पहली बार हिन्दी भाषा में विश्लेषणात्मक काल की संकल्पना का प्रयोग किया जिसमें विधेय-कृदन्त वस्तुवाचक भार को रखता है और क्रियार्थक रूप सहायक होता है और व्यापार की काल-पृष्ठभूमि को बताता है (२३,२७५)। कृदन्तों के इस प्रकार के भेद का तार्किक अन्त कृदन्तपरक एकारांत क्रियाविशेषणात्मक कृदन्त की एक श्रेणी को भिन्न करना था जिसको श्री वाजपेयी ने भावप्रधान 'त' प्रत्यय क्रियार्थक रचना को बताया, उदाहरणार्थ : 'काम करते-करते बुढ़िया थक गयी' (२३, २७५)।

हिन्दी में क्रिया की व्यापक भूमिका समझते हुए, और क्रियार्थक रचनाओं के भिन्न प्रकारों की विशेषताओं तथा क्रियार्थक कालरूपों की बहुतायत समझते हुए, किशोरीदास वाजपेयी ने अपनी पुस्तक का दूसरा भाग क्रिया के ऊपर लिखा है। जैसा कि पता है, किशोरीदास वाजपेयी की पुस्तक तीन हिस्सों में विभाजित है—'पूर्व-पीठिका', 'पूर्वार्द्ध' तथा 'उत्तरार्द्ध'। पुस्तक के उत्तरार्द्ध में किशोरीदास वाजपेयी उन शब्दों को जो वाक्य के उद्देश्य से सम्बन्ध रखते हैं ('पूर्वार्द्ध' में इस पर ही प्रकाश डाला गया है), ऐसे शब्दों के विरोध में रखते हैं जो कि वाक्य के विधेय से सम्बन्ध रखते हैं। पुस्तक को ऐसे बाँटने से ही पता चल जाता है कि व्याकरणिक रचना जो किशोरीदास वाजपेयी द्वारा दी गयी है, एक नये ढंग की है। उत्तरार्द्ध में किशोरीदास वाजपेयी 'सिद्ध' तथा 'साध्य' की संकल्पना देते हैं जिससे कि वाक्य के वास्तविक पृथक्करण को समझने और उस पर अमल करने में आसानी होती है (२३, ३८५)। 'सिद्ध' तथा 'साध्य' की संकल्पना श्री वाजपेयी न केवल उद्देश्य तथा विधेय के लिए लागू करते हैं बल्कि समापक कृदन्त तथा शुद्ध क्रिया अर्थात् कृदन्त तथा तिङन्त के रूपों के लिए भी लागू करते हैं। इस

प्रकार वह समापक कृदन्त को 'सिद्ध' करते हैं तथा क्रिया को 'साध्य' (२३, ४०३-४०४)। किशोरीदास वाजपेयी हिन्दुस्तानी विद्वानों में से पहले विद्वान हैं जिन्होंने विधेय विशेषण की संकल्पना दी और जिसको वह बहुत व्यापक रूप से समझते हैं (२३, ३८७)।

किशोरीदास वाजपेयी ने प्रेरणार्थक क्रिया की भी नये ढंग से व्याख्या की, उन्होंने इन क्रियाओं को द्विकर्तृक बताया (२३, ४५६), क्योंकि 'माँ बच्चे को दूध पिलाती है' वाक्य में किशोरीदास वाजपेयी के अनुसार दो कर्ता होते हैं : मुख्य कर्ता—'बच्चा' जो व्यापार करता है अर्थात् 'दूध पीता है' तथा गौण कर्ता—'माँ' जो 'दूध पीने' में प्रत्यक्ष रूप से हिस्सा नहीं ले रही (२३,४५७)। दूसरी तरफ़ उल्लिखित वाक्य किशोरीदास वाजपेयी के अनुसार द्विकर्मक है जहाँ 'दूध' श्री वाजपेयी के शब्दों में—'असली' कर्म है तथा 'बच्चा' गौण कर्म है। किशोरीदास वाजपेयी त्रिकर्मक वाक्य में भी भिन्नता बताते हैं जैसे, 'माँ नौकर से बच्चे को दूध पिलवाती है' अर्थात् नौकर की मदद से बच्चे को माँ दूध पिलवाती है (२३, ४६६)। इस वाक्य में दो कर्ताओं के अलावा—'असली'—'बच्चा' तथा प्रेरक—'माँ', दो गौण कर्म हैं—'नौकर' तथा 'बच्चा' तथा एक मुख्य कर्म है—'दूध' (२३, ४६६)।

भोलानाथ तिवारी द्वारा लिखी गयी पुस्तक 'हिन्दी भाषा' (७६) न केवल भाषा के इतिहास पर प्रकाश डालती है, बल्कि आधुनिक साहित्यिक हिन्दी की कुछ समस्याओं पर भी टिप्पणी करती है। उदाहरणार्थ, तिवारी जी हिन्दी की यौगिक क्रियाओं की अपनी तरह से व्याख्या करते हैं। उनके अनुसार यौगिक क्रियाएँ अपनी रचना के आधार पर बाँटी जा सकती हैं : (१) संज्ञावाचक ('दर्शन देना'); (२) विशेषणात्मक ('अच्छा होना'); (३) संख्यावाचक ('एक होना'); (४) सार्वनामिक ('अपना करना'); (५) ध्वनि-अनुकरणीय ('धक-धक करना'); (६) दृश्यात्मक ('जगमग करना'); (७) क्रियाविशेषणात्मक ('आगे करना'); (८) क्रियार्थक जिनको निम्नलिखित प्रकारों में बाँटा जा सकता है : (क) धातु से बनी ('गिर पड़ना'); (ख) कृदन्तपरक ('लिखा करना'); (ग) तुमर्थ से बनी ('गाने लगना'); (९) पुनरुक्त जिनमें निम्न शब्दों की द्विरुक्ति होती है : (क) संज्ञाओं की ('मरहमपट्टी करना'); (ख) विशेषणों की ('साफ़-सुथरा होना'); (ग) क्रियाविशेषणों की ('आगे-पीछे करना'); (घ) क्रियाओं की ('मारना-पीटना') (७९, दूसरा खंड, २६३)।

अर्थ के अनुसार भोलानाथ तिवारी यौगिक क्रियाओं की बीस से ऊपर श्रेणियाँ प्रस्तुत करते हैं, जिनमें से, उनकी राय में, सबसे अधिक महत्त्वपूर्ण निम्नलिखित हैं : (१) अवधारणसूचक ('गिर पड़ना'); (२) पूर्णतासूचक ('कर चुकना'); (३) संभावनासूचक ('कर पाना'); (४) इच्छाबोधक ('किया चाहना'); (५)

पौनः-पुन्य सूचक ('किया करता है'); (६) सांतत्यताबोधक ('किये जाना', 'करते रहना'); (७) नित्यता [illegible] ('दाम बढ़ता चला जा रहा है'); (८) प्रक्रियात्मक ('वह जा रहा है'); (६) पूर्णप्रायताबोधक ('पाठ याद हो चला है'); (१०) स्थैतिक ('पकड़े रहना', 'बैठे रहना'); (११) यत्रतत्रताबोधक ('करते फिरना'); (१२) आनुषंगिकताबोधक ('उससे मिलते जाना'); (१३) बाध्यता-बोधक ('उधार लिये बिना नहीं चलता'); (१४) असमर्थताबोधक ('करते नहीं बनता'); (१५) [illegible] ('प्रोफेसर बनना चाहते थे, मास्टर बनकर रह गए'); (१६) प्रयोगबोधक ('खाकर देखिये', 'पूछ देखिये') (७६, दूसरा खंड, २६३-२६४)।

भोलानाथ तिवारी द्वारा किये गए क्रियाओं के शब्दार्थक बँटवारे के ऊपर टिप्पणी करने की आवश्यकता नहीं, क्योंकि उदाहरणों से ही लेखक की अप्रासंगिकता तथा यौगिक क्रियाओं के वर्गीकरण के लिए कोई भी एक निश्चित आधार नहीं होने का पता चलता है। हम विश्लेषणात्मक क्रियाओं की व्याख्या उचित स्थान पर करेंगे।

चतुर्भुज सहाय द्वारा लिखा गया निबन्ध 'हिन्दी की क्रियाएँ, प्रयोग आवृत्ति और रचना' (३३), जयकृष्ण विद्यालंकार द्वारा लिखा गया लेख 'हिन्दी क्रिया संरचना' (४१, ६६-११४) तथा जगदेव सिंह द्वारा लिखा गया लेख 'हिन्दी क्रिया पद' (४०, २७-४२) ऐसी कृतियाँ हैं जो विशेष रूप से क्रिया के ऊपर लिखी गयी हैं।

चतुर्भुज सहाय अपने निबन्ध में हिन्दी भाषा की सभी क्रियाओं को इस तरह बांटते हैं : (१) साधारण, (२) संयुक्त, (३) कालबोधक तथा (४) वृत्तिबोधक क्रियाएँ (३३)। क्रियाओं के इस वर्गीकरण के आधार पर उन्होंने अपनी कृति को पाँच खंडों में बाँटा है।

पहले खंड में वह विभिन्न क्रिया-रूपों के प्रयोग की आवृत्ति के ऊपर आँकड़े देते हैं। ये आँकड़े प्रेमचन्द द्वारा लिखित 'मानसरोवर' कहानी-संग्रह के तृतीय खंड तथा हजारीप्रसाद द्विवेदी के निबन्ध संग्रह 'अशोक के फूल' के आधार पर जमा किए गए हैं। इन आँकड़ों को तीन भागों में बाँटा गया है : (१) काल-रूपों में सरल क्रियाओं का प्रयोग, (२) संयुक्त क्रियाओं का प्रयोग अर्थात् विशेषक क्रियाओं के प्रयोग की आवृत्ति तथा (३) वृत्ति-रूपों में सरल तथा संयुक्त क्रियाओं का प्रयोग (३३, [illegible])।

पुस्तक के दूसरे खंड में प्रत्ययों का वर्णन है जो कि क्रियाओं की धातुओं के साथ जोड़ते हैं। इन प्रत्ययों में न केवल विभिन्न प्रकार के रूपिम बल्कि वे स्वतंत्र शब्द 'है', 'था' भी शामिल होते हैं जो कि काल-रूपों के प्रत्यय समझे जाते हैं (३३, २६)। लेखक की राय में कृदन्तों के रूपिम 'ना' और 'या' काल-सूचक नहीं

होते। वे सिर्फ़ व्यापार के विकास के सूचक होते हैं अर्थात् व्यापार समाप्त होगा या अनन्त होगा। एक ही रूप, उदाहरणार्थ : 'जाता', वर्तमान काल के रूपों को बनाने के काम आता है—'जाता है', और भूतकाल के रूप के बनाने के काम भी आता है—'जाता था' (३३, २०)। दूसरी तरफ़ काल-सूचक (काल प्रत्यय) प्रत्यक्ष रूप से क्रिया की धातु के साथ सम्बन्ध नहीं रखते। कारण यह है कि धातु के साथ प्रत्यक्ष रूप से प्रत्यय ही लगते हैं जो कि व्यापार के विकास का स्तर बताते हैं। कोई भी व्यापार पूर्ण हो सकता है, अपूर्ण हो सकता है, अभ्यस्त हो सकता है। व्यापार के विकास के प्रत्येक स्तर के लिए क्रमशः 'या', 'ता', 'रहा' प्रत्यय हैं ('रहा' रूप भी प्रत्ययों में सशर्त शामिल किया जाता है)। इस तरह क्रिया में काल की अभिव्यक्ति हमेशा व्यापार के विकास के स्तर पर निर्भर होती है जबकि व्यापार के विकास का स्तर काल-सूचक के बिना भी आ सकता है, उदाहरणार्थ : 'वह रास्ते भर रोता गया' (३३, २०)।

इस सिलसिले में चतुर्भुज सहाय हिन्दी में छह काल-रूपों को भिन्न करते हैं : वर्तमान अभ्यास—'जाता है', वर्तमान अपूर्ण—'जा रहा है', वर्तमान पूर्ण—'गया है', भूत अभ्यास—'जाता था', भूत अपूर्ण—'जा रहा था', भूत पूर्ण—'गया था'। चतुर्भुज सहाय की राय में भविष्यत् काल का रूप उल्लिखित काल-रूपों से संरचना में भिन्न होता है, क्योंकि वह कालसूचक एवं व्यापार के विकास के स्तर से भी सम्बन्ध नहीं रखता। भविष्यत् काल का 'गा' प्रत्यय धातु से नहीं जुड़ता बल्कि दूसरे प्रत्यय से मिलता है : 'जा-ऊँ-गा' आदि।

श्री सहाय की राय में शुद्ध कृदन्तपरक रूप, उदाहरणार्थ : 'गया', नियमित नहीं हैं। उनकी राय में हिन्दी भाषा में यह रूप अपवाद है (३३, २१)।

चतुर्भुज सहाय हिन्दी में चार अप्रत्यक्ष वृत्तियाँ निश्चित करते हैं :

१. विधि अर्थ, जिसमें वृत्ति के सर्वस्वीकृत रूपों के अलावा 'ए' रूप भी आता है जिसका 'आप' सर्वनाम के साथ प्रयोग होता है।

२. संभावनार्थ जिसमें विभिन्न काल-रूप शामिल होते हैं जो 'शायद', 'होगा' शब्दों से चिह्नित होते हैं। इस अर्थ के निम्नलिखित रूपों में भेद जानना चाहिए : (क) संभावना वर्तमान पूर्ण—'आपने यह बात शायद सुनी हो', (ख) संभावना वर्तमान अपूर्ण—'शायद आप जा रहे हों'; (ग) संभावना वर्तमान अभ्यास—'शायद वह आता हो' (३३, २४-२५)। भूत तथा भविष्यत् काल के रूप, चतुर्भुज सहाय की राय में, 'शायद' शब्द भूत और भविष्यत् काल के शुद्ध काल-रूपों के साथ जोड़कर बनते हैं, उदाहरणार्थ : 'शायद वह आता था', 'शायद वह आया था', 'शायद वह आयेगा' (३३, २५)। 'शायद' शब्द के अलावा 'होगा' शब्द का भी प्रयोग करते हैं जो कि संभावनार्थ के निम्नलिखित रूपों को बनाता है : (क) वर्तमान अभ्यास अपूर्ण—'वह आता होगा', (ख) वर्तमान अपूर्ण—'वह आ रहा

होगा', (ग) भूत अभ्यास अपूर्ण—'वह आता रहा होगा', (घ) भूत पूर्ण—'वह आया होगा' और 'वह आया रहा होगा' (३३, २६)। चतुर्भुज सहाय की राय में 'होना' सम्बन्धी रूपों का कालवाचक वर्णन प्रसंग से निश्चित होता है, उदाहरणार्थ : 'भविष्य में हम यहाँ रहते होंगे' (३३, २६)।

३. शर्त, जिसमें व्यावहारिक तौर पर सभी काल-रूप शामिल हैं जो 'यदि' और 'तो' संयोजकों से निर्दिष्ट हैं, उदाहरणार्थ : '(यदि) मैं जाऊँ तो', '(यदि) वह आया है तो', '(यदि) उसने बुलाया होता तो'—आदि (३३, २६-२७)। चतुर्भुज सहाय संभावनार्थ तथा शर्त-अर्थ का वर्णन करते समय यह टिप्पणी करते हैं कि वे सिर्फ़ वाक्य विन्यास के माध्यम से प्रकट होते हैं, रूप-प्रक्रिया के तौर पर हिन्दी की क्रिया यह अर्थ व्यक्त नहीं करती (३३, २७)।

४. संकेतार्थ जो अपने नियमित रूपों द्वारा बनता है जो 'कहीं', 'चाहे', 'क्यों', 'तो' शब्दों द्वारा निर्दिष्ट होते हैं। संकेतार्थ के रूपों के अलावा यहाँ निश्चयार्थ रूप तथा शर्त-अर्थ के रूप भी प्रयोग हो सकते हैं (३३, २७-२८)।

चतुर्भुज सहाय की राय में हिन्दी में कर्मवाच्य बनाने के लिए एक भी प्रत्यय नहीं है। कर्मवाच्य हिन्दी में चार स्वतंत्र क्रियाओं की मदद से बनता है, 'जाना', 'देना', 'पड़ना', 'बनना', उदाहरणार्थ : 'गाना गाया जाता है', 'तारे रात में दिखाई पड़ते हैं', 'उल्लू को दिन में कुछ भी दिखाई नहीं देता', और 'मुझसे ये सब बातें कहते नहीं बनतीं' (३३,२८-२९)। इसके अलावा, चतुर्भुज सहाय की राय में वाच्य को भूतकाल के कृदन्त के रूप में सकर्मक क्रियाएँ व्यक्त करती हैं, उदाहरणार्थ : 'उसने किताब पढ़ी'—कर्मवाच्य (३३,२९)। 'जाना' क्रिया कर्मवाच्य के अलावा कर्तृगामी कर्मवाच्य भी बनाती है—'पढ़ा नहीं जाता'।

निबन्ध का तीसरा अध्याय एक ही धातु का अलग-अलग प्रसंगों में प्रयोग बताता है अर्थात काल-रूपों में और साथ-साथ अर्थ तथा वाच्य के रूपों में भी सरल तथा विश्लेषणात्मक क्रियाओं की विभिन्न संयोजन-क्षमता को बताता है (३३,३१-४२)।

चौथा अध्याय प्रत्ययों तथा विशेषक (रंजक) क्रियाओं का पूर्ण समुच्चय है जो कि विभिन्न विभक्ति वाली धातुओं के साथ मिल सकते हैं (३३,४४-४७)।

कृति का पाँचवाँ तथा अन्तिम अध्याय हिन्दी में संयुक्त क्रियाओं का वर्णन करता है जो बाँटी जा सकती हैं (१) क्रियाएँ जो मुख्य क्रिया के साथ विभिन्न रंजक क्रियाओं के जोड़ने से बनती हैं और (२) क्रियाएँ जो नामिक घटक के साथ क्रिया लगाने से बनती हैं। लेखक के अनुसार संयुक्त क्रियाओं तथा संरचना में उनसे मिलते-जुलते क्रिया-नामिक वाक्यांशों के बीच अन्तर जानना चाहिए (३३, ४८-६६, ६५-६८)।

चतुर्भुज सहाय ने उन विशेपक क्रियाओं की संख्या जो कि धातु क्रिया से मिल सकती हैं, चार में सीमित की है, उदाहरणार्थ :

| १ | २ | ३ | ४ | ५ |
|---|---|---|---|---|
| चलता | है | | | |
| चलता | रहता | है | | |
| चला | दिया | करता | है | |
| चला | दिया | जा | सकता | है |

इस सम्बन्ध में चतुर्भुज सहाय ने विशेपक क्रियाओं को चार चरणों में बाँटा है। दूसरे चरण में (मुख्य क्रिया के बाद) २२ क्रियाओं का प्रयोग हो सकता है (३३,५०), तीसरे चरण में—१० क्रियाओं (३३,५१), चौथे चरण में सिर्फ़ ३ क्रियाओं (३३,५२) तथा पाँचवें में सिर्फ़ २ क्रियाओं ('होना' तथा 'था' क्रियाओं के सभी रूप) (३३,५२)।

चतुर्भुज सहाय की कृति के संक्षिप्त वर्णन से जैसा कि प्रतीत होता है, यह कृति किसी भी शोधकर्ता के लिए निस्सन्देह रुचिकर है क्योंकि उसमें विशिष्ट तथा मौलिक सामग्री है। किसी भी व्यापार को पूर्ण, अपूर्ण तथा अभ्यास में बाँटना ध्यान देने लायक है जो कि हिन्दी में क्रिया के रूपों की विशेपता तथा स्तर को भली-भाँति व्यक्त करता है। काल-रूपों को तथा अप्रत्यक्ष अर्थों के रूपों के बीच भेद स्थापित करना भी बहुत महत्त्वपूर्ण है जो कि कभी भी एक-दूसरे से मिलते नहीं। लेखक द्वारा दिये आँकड़े भी बहुत महत्त्वपूर्ण तथ्यपूर्ण सामग्री हैं। उस अध्याय में जो कि संयुक्त क्रियाओं से सम्बन्धित है कई-एक टिप्पणियाँ देख सकते हैं।

फिर भी चतुर्भुज सहाय की कृति में हमारे दृष्टिकोण से गम्भीर त्रुटियाँ भी हैं। सबसे पहले चतुर्भुज सहाय क्रियार्थक प्रत्ययों की सीमा को गलत ढंग से बढ़ाते हैं, जिनमें स्वतंत्र शब्द भी शामिल हैं। 'चलता है' रूप हर हालत में विश्लेषणात्मक है, न कि संश्लेषणात्मक क्योंकि यहाँ घटक एक-दूसरे से अलग स्थित हो सकते हैं। दूसरे, चतुर्भुज सहाय ने कृत्रिम रूप से हिन्दी भाषा के काल-रूपों की संख्या को सीमित किया है, फिर उसमें सामान्य भूत को छोड़ ही दिया गया है जिसके बारे में कहा गया कि वह अपवाद है। तीसरे, कृति में अप्रत्यक्ष अर्थों का रूपप्रक्रियात्मक वर्णन वास्तविक रूप में वाक्य की रूपावली द्वारा बदला गया जिसमें वाक्यात्मक पद्धति को अर्थों को भिन्न करने का आधार माना गया है। इसका अर्थ यह हुआ कि एक ही वृत्ति में सब अप्रत्यक्ष वृत्तियों के रूप में आ सकते हैं सिर्फ़ इस आधार पर कि उनका संकेतवाचक वाक्य में प्रयोग होता है, बस 'यदि···तो' लगाने की ही बात है। चौथी बात, उनके द्वारा प्रस्तावित वाच्य की रचना के प्रकार किसी भी हालात में आलोचना हुए बिना नहीं रह सकते, जहाँ कर्मवाच्य के रूपों तथा

कर्तृवाच्य के विश्लेषणात्मक रूपों को वे परिभ्रमित करते हैं। पाँचवीं बात विभिन्न क्रियार्थक रूपों की रचना जिसे चतुर्भुज सहाय ने लिखा है अर्थविज्ञान से पूरी तरह से अलग हुई है। यही कारण है कि रूप को उन्होंने प्रथम महत्त्व दिया है, लेकिन वह किसलिए है, उसके निकास का स्रोत क्या है, उसके बारे में उन्होंने लगभग पर्दा ही डाले रखा।

जयकृष्ण विद्यालंकार, चतुर्भुज सहाय के विपरीत अपने निबन्ध 'हिन्दी क्रिया में रचना' में क्रिया विशेषकों की संख्या छह तक पहुँचाते हैं और इस तरह वे सप्तचरण की क्रिया-संरचना को देखते हैं, उदाहरणार्थ : लिखता चला जा रहा बताया जाता है (४१,९९)।

जयकृष्ण विद्यालंकार समझते हैं कि हिन्दी की क्रिया के ऊपर शोधकार्य क्रिया के तीन स्तरों के आधार पर करना चाहिए : (१) धातु स्तर या कोशीय स्तर, (२) पद स्तर और (३) वाक्यांश स्तर (४१,१००)।

जयकृष्ण विद्यालंकार धातुओं या कोशीय क्रियाओं के आठ प्रकारों में भिन्नता बताते हैं : (१) साधारण क्रियार्थक धातुएँ, जहाँ वे सब क्रियाएँ आ सकती हैं जो कि अन्य निम्नलिखित वर्गों में नहीं आतीं, उदाहरणार्थ : 'पढ़ना', 'लिखना', 'हँसना'; (२) अपर्याप्त क्रियार्थक धातुएँ जिनकी पूर्ण रूपतालिका नहीं होती। यहाँ पर सिर्फ़ दो क्रियाएँ 'है' तथा 'था' आती हैं। 'है' तथा 'होना' क्रियाओं के बीच अन्तर जानना चाहिए क्योंकि 'होना' साधारण क्रियार्थक धातुओं में आती है ; (३) प्रेरणार्थक क्रियार्थक धातुएँ ; (४) समस्त धातुएँ जो कि बन सकती हैं : (अ) 'और' संयोजक को हटाने से, जैसे : 'रोगी अब उठ-बैठ लेता है' ; (आ) 'के लिए' परसर्ग हटाने से, उदाहरणार्थ : 'मुन्ना खेलने गया है' ; (ई) 'हुआ' हटाने से, जैसे : 'लड़की रोती (हुई) जा रही थी' (जयकृष्ण विद्यालंकार की राय में यहाँ 'जाना' मुख्य क्रिया है क्योंकि उसका प्रयोग अपने मुख्य अर्थ में हो रहा है)। 'जाना' के इस प्रयोग तथा 'जाना' के उस प्रयोग में जब यह क्रिया-विशेषक होता है, भिन्नता जाननी चाहिए, उदाहरणार्थ : 'वह तो मना करने पर भी हँसता ही जा रहा था' (४१,१०१) ; (ई) 'कर' परप्रत्यय को हटाने से, उदाहरणार्थ : 'तुम यह पत्र पढ़ देखो' ; (५) संयुक्त क्रियार्थक धातुएँ, जो कि संज्ञा या विशेषण के साथ 'करना' लगाने से बनती हैं ; (६) क्रियार्थक धातुएँ जो दो धातुओं से बनती हैं, जैसे : 'फड़फड़ाना', 'जगमगाना' ; (७) पुनरुक्त क्रियार्थक धातुएँ : 'देखना-भालना', 'करना-धरना' ; (८) नामधातुज क्रियार्थक धातुएँ : 'स्वीकारना', 'फ़िल्माना' (४१,१००-१०२)।

पद स्तर पर क्रियार्थक रूपों के चार प्रकार हैं—(१) अविकारी रूप, उदाहरणार्थ : 'उठ सकना' ; (२) लिंग तथा वचन के अनुसार विकारी रूप, जैसे : (अ) रूप जिसमें 'ना' धातु से जुड़ता है (क्रियार्थक कृदन्त) ; (आ) रूप

जिसमें 'ता' धातु से जुड़ता है (वर्तमान काल का कृदन्त) ; (उ) रूप जिसमें 'आ' धातु से जुड़ता है (भूतकाल का कृदन्त) और (ई) 'था' वाला रूप ; (३) पुरुष तथा वचन के अनुसार विकारी रूप जिनमें आज्ञार्थ, संभावनार्थ के रूप तथा 'है' क्रिया के रूप शामिल हैं (४१,१०२-१०३)।

वाक्यांश के स्तर पर वाक्य विधेय में दो प्रकार की क्रिया के साथ आता है—सरल क्रिया तथा संयुक्त क्रिया, जो कि कई-एक क्रियार्थक शब्द-रूपों से बन सकती है (४१,१०३)। हिन्दी की समस्त क्रियाएँ 'सकना' क्रिया के अलावा स्वतन्त्र रूप से विधेय में आ सकती हैं, इसीलिए उनको 'मुख्य क्रिया' कह सकते हैं। दूसरी तरफ़ संयुक्त क्रिया में पहली क्रिया मुख्य क्रिया की हैसियत से आती है, बाकी प्रयुक्त क्रियाएँ सहायक क्रियाओं की हैसियत से आती हैं। मुख्य क्रिया तथा सहायक क्रिया के बीच निश्चित सम्बन्ध होता है। पहली बात तो यह है कि मुख्य क्रिया का हिन्दी में बिना किसी सहायक क्रिया के भी प्रयोग हो सकता है। इसीलिए उसका प्रयोग आवश्यक है तथा सहायक क्रिया का प्रयोग ऐच्छिक होता है। दूसरी बात यह है कि सहायक क्रिया हमेशा मुख्य क्रिया के बाद आती है, अर्थात् मुख्य क्रिया हमेशा पूर्वस्थित होती है। तीसरी बात यह है कि मुख्य क्रिया हमेशा अपने कोशीय अर्थ में आती है (सिवाय जब उसका प्रयोग पदबन्ध मुहावरेदार संरचना में होता है), जबकि सहायक क्रिया कोशीय अर्थ के विपरीत प्रयोग में आती है, और प्रयोग के आधार पर दूसरे शुद्ध व्याकरणिक अर्थ अपना लेती है (४१,१०४)। सहायक क्रियाओं को रूप में समान रचनाओं में आने वाली मुख्य क्रियाओं से भिन्न करना चाहिए, उदाहरणार्थ : 'सरला क्रुद्ध होकर कुर्सी पर जा बैठी और न जाने क्या-क्या लिख बैठी'। यहाँ 'जा बैठी' समस्त क्रियार्थक धातु है जहाँ 'कर' परप्रत्यय को हटा दिया गया है और दोनों क्रियाएँ अपने कोशीय अर्थों में आ रही हैं। 'लिख बैठी' एक संयुक्त क्रिया है जहाँ 'बैठना' सहायक क्रिया की हैसियत से आ रही है (४१,१०४-१०५)। जयकृष्ण विद्यालंकार तथा चतुर्भुज सहाय इसी बात पर भिन्न हैं। चतुर्भुज सहाय 'जा बैठना' जैसी रचना को संयुक्त क्रिया बताते हैं (३३,५३)।

जयकृष्ण विद्यालंकार ने हिन्दी में २९ सहायक क्रियाओं के ऊपर विचार किया। मुख्य क्रिया के प्रति जिस स्थान पर सहायक क्रियाएँ हैं उसके आधार पर उन्होंने सहायक क्रियाओं को यों बाँटा : (१) रंजक क्रियाएँ ; (२) वाच्य के चिह्नक 'जा' और 'हों' ; (३) उपांत्य क्रियाएँ : 'सकना', 'चुका', 'रहा', 'चाहिए' तथा (४) चरम क्रियाएँ : 'है' और 'था' (४१,१०५)। सहायक क्रियाओं का ऐसा अधिक्रम व्यावहारिक तौर पर वही है जो चतुर्भुज सहाय ने बताया है (देखिए ३३,४९)। ये २९ सहायक क्रियाएँ क्रियार्थक धातुओं के सभी आठों प्रकारों से मिलती हैं और इस तरह वे दो प्रकार की विधेयवाचक रचनाएँ बनाती हैं : (१)

सरल विधेय (सामान्य क्रिया संरचना) तथा (२) जटिल विधेय (संश्लिष्ट क्रिया संरचना)। सामान्य क्रिया संरचना में एक मुख्य क्रिया आती है तथा संश्लिष्ट क्रिया संरचना में दो मुख्य क्रियाएँ आती हैं। सामान्य क्रिया संरचना बाँटी जा सकती है : (१) विस्तृत और (२) अविस्तृत। अविस्तृत विधेय एक क्रियापद से बना होता है और विस्तृत विधेय दो या ज़्यादा पद-रूपों से बनता है जिनमें से सिर्फ़ एक ही मुख्य क्रिया से सम्बन्ध रखता है। विस्तृत विधेय भी दो प्रकार का होता है : (१) ऐच्छिक विस्तार का तथा (२) आवश्यक विस्तार का (४१,१०५)। ऐच्छिक विस्तार का विधेय कृदन्तों के तथा तुमर्थ के रूपों (अप्रत्यक्ष रूपों को भी मिलाकर) से बनता है। आवश्यक विस्तार का विधेय विभिन्न प्रकार के रंजक क्रियाओं से बना होता है (४१,१०६-११२)।

संयुक्त विधेय जो कि दो स्वतन्त्र क्रियाओं से बनता है, उनमें से आम तौर पर एक क्रिया 'सकना' की होती है और 'उक्ति' की तथाकथित क्रियाएँ : 'कहना', 'सुनना', 'समझना' आदि, उदाहरणार्थ : 'वह घर चला गया हो सकता है', 'पुलिस ने डाकुओं का सफ़ाया कर दिया बताया जाता है'। ऐसी रचनाएँ आसानी से मिश्र वाक्यों में बदली जा सकती हैं, उदाहरणार्थ : 'हो सकता है कि वह घर चला गया हो' (४१, ११३)।

जयकृष्ण विद्यालंकार का लेख हिन्दी की क्रिया पद्धति के अध्ययन के लिए एक बड़ा और गम्भीर योगदान है। हमारी राय में, उनके लेख में कोई खास त्रुटि नहीं है। हो सकता है कि हम लेखक की क्रिया धातुओं की सारी बातों से सहमत न हों, मिसाल के तौर पर [illegible] 'सम्पन्न धातु क्रिया', जैसे : 'खेलने गया' और 'रोती जा रही थी', लेकिन इसके अलावा लेख निष्कलंक है।

जगदेव सिंह का लेख 'हिन्दी क्रिया पद', जो कि उल्लिखित कृतियों से कुछ साल पहले ही छप गया था, एक तरफ़ से हिन्दी भाषा की संयुक्त क्रियाओं को वर्णनात्मक व्याकरण की परिभाषाओं का सहारा लेते हुए अच्छी तरह से समझने का और दूसरी तरफ़ उनका काल-रूपों में प्रयोग दिखाने का एक प्रयत्न था।

जगदेव सिंह ने हिन्दी की क्रिया में निम्नलिखित व्याकरणिक श्रेणियों के बीच भिन्नता बताई : चार पुरुष (प्रथम, मध्यम, अन्य तथा मान्य), दो काल (वर्तमान और भूतकाल) और क्रिया पदरूपों की रचना के लिए ६ रूपात्मक प्रकार (४०, २७)। क्रिया पदरूपों की रचना के लिए ये ६ रूपात्मक प्रकार जब 'है' क्रिया के रूपों से मिलते हैं तो हिन्दी में विधेय को बनाने में हिस्सा लेते हैं।

जगदेव सिंह ने हिन्दी में समस्त क्रियार्थक धातुओं को सरल तथा संयुक्त धातुओं में बाँटा। सरल धातुएँ एक पदरूप के बराबर हैं जबकि संयुक्त धातुएँ दो या ज़्यादा पदरूपों से बनती हैं, उदाहरणार्थ : 'पढ़ते रहा करो' (४०,२९)। संयुक्त धातुएँ, जगदेव सिंह की राय में, मुख्य तथा रंजक क्रिया से बनती हैं, रंजक क्रियाएँ

तब अपने कोशीय अर्थ को खो बैठती हैं और शुद्ध व्याकरणिक फ़ार्मेन्ट की हैसियत से आती हैं। जगदेव सिंह ने हिन्दी की २५ रंजक क्रियाएँ बतायीं (४०, २६)। जब बहुत-सी रंजक क्रियाएँ एक साथ आती हैं, जैसे कि 'पढ़ लिया जाता रहा है' वाक्य में, तो मुख्य क्रिया सभी रंजक क्रियाओं से सम्बन्ध नहीं रखती, बल्कि सबसे निकट क्रिया से सम्बन्धित है। बाकी रंजक क्रियाएँ भी सिर्फ़ अपने से पहली और बाद की क्रिया से ही सम्बन्ध रखती हैं, अर्थात् 'पढ़' रूप सिर्फ़ 'ले' रूप से सम्बन्धित है, वह प्रत्यक्ष 'या' को जोड़ता है; 'लिया' रूप 'जा' रूप को जोड़ता है, वह 'ता' प्रत्यय को जोड़ता है; 'जाता' रूप 'रह' रूप को जोड़ता है, वह प्रत्यय 'या' को जोड़ता है और इस तरह हर स्थिति में एक नयी संयुक्त धातु बनती है : 'पढ़ ले', 'पढ़ लिया जा', 'पढ़ लिया जाता रह'। 'है' रूप के साथ 'रहा' रूप समस्त संयुक्त धातु को काल का वर्णन प्रदान करता है (४०, ३०-३१)। सब शब्दरूप जो संयुक्त धातु में आते हैं उन्हें घटकांश कहते हैं। इन रूपों की शब्दार्थ अनुकूलता तथा प्रत्यय-समानाधिकरण की आवश्यकता होती है।

जगदेव सिंह संयुक्त क्रियाओं को शब्दार्थ वर्गों में बाँटने की वर्तमान परम्परा के खिलाफ़ हैं जब ये क्रियाएँ अवधारक, संभाव्य, समापक, पौन: पुन्य, आरंभमाण आदि में बाँटी जाती हैं। वह सोचते हैं कि संयुक्त क्रियाओं को उनकी रूप-रचना के आधार पर बाँटना चाहिए अर्थात् 'पढ़ने लग जाना चाहता रहा करता होगा' जैसी संयुक्त क्रिया को निम्नलिखित तरह से बाँटना चाहिए : पढ़ + ने लग + जा + ना चाह + ता रह + आ कर + ता हो (४०, ३६-३७)। जगदेव सिंह के अनुसार ऐसी क्रियार्थक रचना का अर्थ, सिर्फ़ प्रसंग में से निकाल सकते हैं, वाक्य के विश्लेषण से निकाल सकते हैं, जहाँ संयुक्त क्रियाओं के विभिन्न शब्दार्थक तथा स्थानाश्रित परिवर्तन हो सकते हैं।

जैसा कि जगदेव सिंह के लेख से पता चलता है, उन्होंने हिन्दी की क्रियार्थक पद्धति का व्यापक वर्णन न कर व्यावहारिक तौर पर सिर्फ़ क्रियार्थक रचनाओं के बारे में लिखा। इस अर्थ में यह लेख अत्यन्त रुचिकर है क्योंकि हिन्दी भाषा की संयुक्त क्रियाओं की जटिल समस्या को नये ढंग से अध्ययन किया। संयुक्त क्रियार्थक धातु की संकल्पना भी रुचिकर है जो कि सरल धातु का विस्तार है। लेख की त्रुटि यह है कि संयुक्त क्रियाओं के शब्दार्थ पहलू की उपेक्षा की गयी, जो कि, निस्सन्देह, मौजूद है क्योंकि बहुघटकीय संयुक्त क्रियाएँ जो चार-सात घटकों से बनी हैं, एक आम घटना नहीं हैं। बहुत अकसर शब्दार्थ दृष्टिकोण से अत्यन्त सरल रचनाएँ आती हैं जिनका वर्गीकरण होता ही है।

एक समय था जब हिन्दी साहित्य में आर०एन० वले की कृति की बहुत चर्चा थी। कृति का नाम था 'भारतीय आर्यभाषा में क्रिया समास-रचना' (२२७) जो सन् १९४८ में प्रकाशित हुई। आर०एन० वले ने अपनी कृति में क्रियार्थक समास-

रचनाओं का शब्दार्थक वर्गीकरण करने का प्रयास किया, जिन्हें उन्होंने १६ विभिन्न वर्गों में बाँटा जो अपनी प्रकृति तथा संरचना के अनुसार विभिन्न क्रियार्थक रचनाओं को अपना लेते हैं अर्थात् क्रियाप्रधान शब्द-समुदायों (ऐच्छिक तथा उद्देश्यवाचक क्रियाओं) से लेकर विभिन्न रूपप्रक्रियात्मक तथा रूपस्वन-प्रक्रियात्मक रचनाओं (कर्मवाच्य तथा प्रेरणार्थक क्रियाओं) तक (२२७, २)।

क्रिया के ऊपर लिखी गयी दूसरी कृतियाँ कुछ खास प्रश्नों का अध्ययन करती हैं। इस तरह चतुर्भुज सहाय का लेख 'हिन्दी क्रिया की काल रचना' (३४, ४५-५०) तथा जयकृष्ण विद्यालंकार का लेख 'हिन्दी की क्रिया-पदों की रचना' (४२, २०-२५), इन लेखकों की ऊपर अध्ययन की गयी कृतियों के संक्षिप्त रूप हैं। ज्ञानशंकर पांडेय का लेख 'हिन्दी की 'बनना' क्रिया' (४५, ४०-४३) और श्री प्रकाश कुर्ले का लेख 'चाहिए' (११७, ५०, ५४) हिन्दी की दो उल्लिखित क्रियाओं की विशेषताओं का वर्णन करते हैं, एक ('बनना') को शब्दार्थक तौर पर और दूसरे का वर्गीकरण के आधार पर, जिसके अनुसार 'चाहिए' 'अर्द्ध-सहायक अर्द्ध-अर्थपूर्ण क्रिया' है (११७, ५४)।

## सोवियत लेखकों की कृतियाँ

वास्तव में, अकादमीशियन आ. पे. बारान्निकोव सोवियत संघ में आधुनिक हिन्दी भाषाओं के अध्ययन के संस्थापक थे। उन्होंने पहला हिन्दी व्याकरण लिखा—'हिन्दुस्तानी (उर्दू और हिन्दी)', जो एक तरफ़ परम्परागत सर्वभाषा व्याकरण के आधार पर और दूसरी तरफ़ क्लासिकी वाङ्मीमांसा के आधार पर लिखा है। दूसरी बात क्रियार्थक काल रूपों का वर्णन करते समय अधिक स्पष्ट प्रकट होती है। श्री बारान्निकोव ने सोवियत संघ में पहली बार हिन्दी भाषा के अध्ययन में क्रियार्थक पक्ष की संकल्पना के बारे में लिखा, जो कि हिन्दी भाषा में विभिन्न क्रियार्थक रचनाओं द्वारा व्यक्त होता था जिनमें पहले स्थान पर कृदन्त रहे हैं। उन्होंने संयुक्त क्रियाओं की श्रेणी से तुमर्थ क्रिया तथा अधिकारी तुमर्थ (सुपाइन) को अलग किया जो 'लगना', 'देना', 'पाना', 'जाना', 'आना', 'चलना', 'होना', 'पड़ना' तथा वृत्तिवाचक क्रिया 'चाहिए' के साथ आते हैं और उनको वाक्य-विन्यास में सम्मिलित किया जहाँ तुमर्थ उल्लिखित क्रियाओं के साथ कर्म की हैसियत से आता है।

आ. पे. बारान्निकोव के व्याकरण के अन्य संस्करणों में कुछ आधुनिक चीजें आयीं। जैसे 'निरपेक्षिक क्रिया' की जगह अधिक समझ में आने वाली संकलपना 'क्रियाविशेषणात्मक कृदन्त' आयी। क्रिया की पद्धति में से 'क्रियाविशेषणात्मक

कृदन्त' को निकाला गया और 'संयुक्त रचनाओं की जगह जिनमें कृदन्त पहले स्थान पर आता है' ऐसी क्रियाएँ आयीं जो 'असंभवता को व्यक्त करती हैं', जैसे : 'हमसे चला न गया'।

त. ई. कातेनीना की कृति 'हिन्दी भाषा' में 'संतत', 'पूर्णतात्कालिक' तथा 'कर्मवाच्य' कृदन्तों की संकल्पनाएँ दी गयी हैं। इनको संयुक्त कृदन्त बताया गया है। त. ई. कातेनीना ने वर्तमान काल के रूपों का विस्तार किया, और उनको 'वर्तमान आभ्यासिक' तथा 'वर्तमान संतत' में बाँटा। 'भूत संतत काल' को भूत-काल के रूपों की पद्धति में लिया गया। इस प्रकार संयुक्त क्रियाओं की पद्धति से 'संतत' क्रियाओं को निकाल दिया गया।

लेकिन दुर्भाग्य से त. ई. कातेनीना की कृति त्रुटियों से स्वतंत्र नहीं रही जो कि हिन्दी भाषा का परम्परागत वर्णन करने के लिए स्वाभाविक है, यह बात विशेषकर हिन्दी भाषा की क्रिया-पद्धति के लिए लागू होती है।

पहली बात यह है कि 'हिन्दी भाषा' में जिरनडिव (क्रियार्थक विशेषण) की कोटि सुरक्षित है, जिसका, ऐसा लगता है, जोन प्लाट्स ने सूत्रपात किया (२०८, ३२७-३२८) और जो सोवियत संघ में हिन्दी भाषा के अध्ययन के लिए आ. पे. बारान्निकोव ने लिया। श्रीमती कातेनीना के अनुसार जिरनडिव को क्रियार्थक विशेषण कहा गया, जो उस व्यापार की आवश्यकता, औचित्यता व्यक्त करता है जो क्रिया की धातु द्वारा व्यक्त होता है। जिरनडिव के अन्तर्गत उसके प्रयोग की ऐसी स्थितियाँ बताई गयीं जब वह 'आवश्यकता' तथा 'उपयुक्तता' व्यक्त नहीं करता, उदाहरणार्थ : 'उसने किताब पढ़नी शुरू की'। तुमर्थ का विशेषण के तौर पर प्रयोग, अर्थात् जब वह संज्ञा के साथ विकारी विशेषण के तौर पर अन्वित होता है, यह सब एस. एच. केलॉग ने भी लिखा है, लेकिन तब उन्होंने तुमर्थ में जिरनडिव के 'आवश्यकता' और 'उपयुक्तता' के चिह्नों को नहीं देखा (१८७, ४४३-४४४), हालांकि उन्होंने तुमर्थ का ऐसा प्रयोग भविष्यत् कर्मवाच्य कृदन्त से निकाल दिया, जिसके आधार पर, एस. एच. केलॉग की राय में, तुमर्थ का विकास हुआ (१८७, ४४४)।

दूसरी बात यह है कि 'कार्यकर्ता' की संकल्पना का नाम सुरक्षित है जो कि विशेषण के तौर पर 'अपूर्णतावाची कृदन्त के अनुकूल होता है', और 'धातु के रूप में प्रस्तुत किसी व्यापार को करने की तत्परता व्यक्त करते हुए वह...भविष्यत् काल के कृदन्त या इच्छाबोधक कृदन्त की हैसियत से आता है'। यहाँ बात उस कृदन्त की है जिसके साथ 'वाला' रूपिम आता है जिसके कर्तृवाच्य तथा कर्म-वाच्य रूप हैं, उदाहरणार्थ : 'भेजी जाने वाली लड़कियाँ' (९६,९०)। विपरीत स्थिति में 'कर्मवाच्य कार्यकर्ता' के बारे में कहना ही पड़ेगा जो शायद ही सम्भव है। कोई भी कृदन्त नामिकीकृत रूप में हो सकता है तब 'पढ़ने वाला' पुलिंग में

होगा और 'पढ़ने वाली' स्त्रीलिंग में; नहीं तो पुलिंग के तथा स्त्रीलिंग के कार्यकर्ता का नाम बताना पड़ता। 'वाला' रूपिम के साथ कृदन्त द्रव्य के नित्यताबोधक प्रक्रियात्मक लक्षण को बताने के अलावा वर्तमान, भूत या भविष्यत् काल में व्यापार के करने के लिए इच्छा को भी व्यक्त करता है। इस कृदन्त की ये दोनों विशेषताएं कृदन्त के विशेषणवाचक तथा विधेयवाचक प्रकार्य के लिए स्वाभाविक होती हैं।

तीसरी बात यह है कि 'संदिग्ध वृत्ति' को अलग करना और उसे 'व्यापार के करने की अधिकतम संभावना' का विशेष अर्थ देना उन बह्वर्थक रूपों के अर्थों को संकुचित कर देता है जो कि अर्थों की वास्तविक छाया भी बता सकते है।

चौथी बात यह है कि 'हिन्दी भाषा' में 'प्रकार' की परिभाषा बिलकुल स्पष्ट नहीं है। श्रीमती कातेनीना कृदन्तों को 'अपूर्णतावाची प्रकार' और 'पूर्णतावाची प्रकार' के कृदन्तों में बाँटती हैं, संयुक्त क्रियाओं में 'संतत' तथा 'संतत-घटमान प्रकार' के कृदन्तों पर विचार करती हैं 'पौन-पुनिक प्रकार', जो आ. पे. बारान्निकोव ने बताया, नहीं है, उसकी जगह वे 'पौन-पुनिक क्रियाएँ' लेती हैं। इस तरह प्रकार की श्रेणी गोल-मटोल तथा रूपप्रक्रियात्मक तौर पर अनिश्चित मालूम पड़ता है।

पाँचवीं बात यह है कि अवधारक क्रियाओं में जिनमें 'लेना' तथा 'देना' रंजक क्रियाएँ आती हैं, वाच्य के अर्थ भी मिलते हैं, लेकिन यह नहीं बताया गया कि किन वाच्यों की बात है।

छठी बात यह है कि 'नामबोधक संयुक्त क्रियाओं' की श्रेणी सुरक्षित है जिसमें विभिन्न क्रियार्थक रचनाएँ आती हैं जिनके रूपप्रक्रियात्मक लक्षण अलग-अलग होते हैं—विश्लेषणात्मक क्रियाओं से लेकर, जिनका पहला घटक रूपात्मक स्वतंत्रता खो बैठा है, उदाहरणार्थ : 'स्वीकार करना', नाम-क्रिया शब्द-समुदाओं तक, जिनमें संज्ञा अपने रूपप्रक्रियात्मक गुण को पूर्णतः सुरक्षित रखती है, उदाहरणार्थ : 'तैयार करना', 'ख़रीद करना'।

'उर्दू भाषा के व्याकरण की रूपरेखा' तथा 'उर्दू भाषा' नाम की कृतियाँ जिन्हें ज. म. दिमशित्स ने लिखा है और जो त. ई. कातेनीना की कृतियों के साथ लगभग एक ही समय पर प्रकाशित हुई, प्रायः सभी मुद्दों पर उन त्रुटियों से स्वतन्त्र हैं जो श्रीमती कातेनीना की कृति में बतायी गयी थीं।

'कार्यकर्ता' के स्थान पर ज. म. दिमशित्स 'वाला परप्रत्यय समेत कृदन्त' का नाम प्रस्तुत करते हैं और कृदन्त की पद्धति से पूर्णतावाची कृदन्त हटाते हैं। वह सब वास्तविक कृदन्तों कर्मवाच्य कृदन्तों के विरोध में रखते हैं। ज. म. दिमशित्स पहले आदमी हैं जो सोवियत संघ में हिन्दी के अध्ययन में हिन्दी भाषा में प्रकार के अस्तित्व को न केवल घोषित करते हैं बल्कि उसका विशदीकरण करने का

प्रयत्न करते हैं। इसलिए वह व्याकरण में से 'संयुक्त क्रिया' के खण्ड को निकाल देते हैं और अवधारक क्रियाओं को क्रियार्थक रचनाओं के खण्ड में ले जाते हैं और संभाव्य तथा पूर्णतावाची क्रियाओं को स्वतन्त्र वाक्यात्मक क्रियाप्रधान शब्द-समुदायों में ले जाते हैं, जिनमें 'उर्दू भाषा की रूपरेखा' की क्रियार्थक रचनाएँ भी शामिल हैं जो क्रियाप्रधान शब्द-समुदाय हैं जिनकी मुख्य क्रिया सरल कृदन्त तथा अप्रत्यक्ष तुमर्थ के रूप में आती है। ज. म. दिमशित्स हिन्दी में चार प्राकारिक अर्थ भिन्न करते हैं: (१) संतत प्रकार; (२) नित्यताबोधक प्रकार; (३) नित्यता घटमानबोधक प्रकार तथा (४) पौनः पुनिक प्रकार। इस तरह त. ई. कातेनीना के विपरीत वह संतत क्रियाओं को प्राकारिक अर्थों में ले जाते हैं न की काल की रचनाओं में।

ज. म. दिमशित्स ने हिन्दी व्याकरण पर की खोज अपनी पुस्तक 'हिन्दी व्याकरण की रूपरेखा' में जारी रखी, जो भारतवर्ष में हिन्दी भाषा में प्रकाशित हुई थी (४६)। 'उर्दू भाषा' की संरचना को सुरक्षित रखते हुए, उन्होंने व्याकरण की रूपरेखा में कई-एक नयी चीज़ें प्रस्तुत कीं, इस प्रकार उन्होंने पहली कृतियों के कई खण्डों को बढ़ाया।

इस तरह निश्चयार्थ के ८ काल-रूपों के स्थान पर, जिनका उन्होंने पहली कृतियों में अध्ययन किया था, ज. म. दिमशित्स १५ काल-रूपों का वर्णन करते हैं, चार वर्तमान काल में, चार भविष्यत् काल में तथा ७ भूतकाल में। ये हैं: (१) सामान्य वर्तमान; (२) जटिल वर्तमान; (३) सांतत्यबोधक वर्तमान तथा (४) जटिल सांतत्यबोधक वर्तमान ('पढ़ता है, पढ़ता होता है, पढ़ रहा है, पढ़ रहा होता है'); (५) सामान्य अपूर्ण भूतकाल ('पढ़ता था); (६) जटिल अपूर्ण भूतकाल ('पढ़ता होता था'); (७) सांतत्यबोधक भूतकाल ('पढ़ रहा था'); (८) जटिल सांतत्यबोधक भूतकाल ('पढ़ रहा होता था'); (९) सामान्य भूतकाल ('पढ़ा'); (१०) आसन्न भूतकाल ('पढ़ा है'); (११) पूर्ण भूतकाल ('पढ़ा था'); (१२) प्रथम भविष्यत् काल ('पढ़ेगा'); (१३) द्वितीय भविष्यत् काल ('पढ़ता होगा'); (१४) तृतीय भविष्यत् काल ('पढ़ा होगा'); (१५) सांतत्य-बोधक भविष्यत् काल ('पढ़ रहा होगा') (४६,१२७-१५६)। इसके अलावा संतत रूपों में सम्भावनार्थ (४६,१६७) तथा संकेतार्थ (४६,१७३) भी जोड़े गए। क्रिया की पद्धति में दशा की श्रेणी भी प्रस्तुत की गयी जो कि भूतकाल के कृदन्तों तथा 'पड़ना', 'रहना' और 'होना' क्रियाओं के संयोग के आधार पर बनती है, या अप्रत्यक्ष कृदन्त के रूप के समान होती है (४६,९४-९८)।

क्रिया के ऊपर के अध्याय का काफ़ी विस्तार किया गया, विशेषकर उन खण्डों को जिनका सम्बन्ध कृदन्तों तथा क्रिया के काल-रूपों एवं सभी अप्रत्यक्ष अर्थों के रूपों की रचना तथा प्रयोग से है।

क्रिया के ऊपर लिखी गयी दूसरी कृतियों में से, निस्सन्देह, व. प. लिपेरोव्स्की की पुस्तक 'आधुनिक साहित्यिक हिन्दी में वृत्ति की श्रेणी' तथा उनके द्वारा हिन्दी में वृत्ति के ऊपर लिखे अनेक लेख काफ़ी महत्त्वपूर्ण हैं जो सोवियत संघ तथा भारत दोनों जगह प्रकाशित हुए (देखिए १०१ ; १०२; १०३)। व. प. लिपेरोव्स्की ने अप्रत्यक्ष अर्थों का एवं निश्चयार्थ के कई असामान्य रूपों का भी व्यापक वर्णन किया है।

जैसा कि मालूम है, हिन्दी भाषा में कृदन्त क्रियार्थक श्रेणियों में से एक अत्यन्त महत्त्वपूर्ण श्रेणी है, क्योंकि वह न केवल विभिन्न काल-रूपों के बनाने के काम आती है, बल्कि विभिन्न प्रकार की रचनाओं का भी अंग होती है।

इसलिए, कृदन्त कई बार सोवियत संघ के हिन्दीविदों के लिए खोज का विषय बना। हमने आम कृतियों में कृदन्तों की व्याख्या का वर्णन किया। अब हम यह उचित समझते हैं कि कृदन्त पर लिखी दो विशेष कृतियों के बारे में बताएँ। एक तो ए. ए. दवीदोवा द्वारा लिखा गया 'उर्दू भाषा में संयुक्त कृदन्तों के मुख्य वाक्यात्मक प्रकार्य' और दूसरा ज. म. दिमशित्स का लेख 'हिन्दी भाषा में सरल कृदन्तों के स्वतन्त्र प्रयोग की विशेषताएँ' हैं। दोनों लेख ही विस्तृत विश्लेषण के आधार पर कृदन्तों के वाक्यात्मक प्रकार्यों पर रोशनी डालते हैं जब वे विशेषक की हैसियत से, विधेयवाचक विशेषक की हैसियत से, विधेय के विधेयवाचक घटक के रूप में, क्रियाविशेषण की हैसियत से और गौण विधेय की हैसियत से (या कर्म के विधेयवाचक विशेषण के रूप में) आते हैं।

हिन्दी भाषा की रूपप्रक्रिया पर लिखी गयी अन्य कृतियों में ओ० दे० झ्मोतोवा द्वारा तुमर्थ पर लिखा गया शोध-निबन्ध तथा लेख हैं, जहाँ तुमर्थ का परम्परागत ढंग से अध्ययन किया गया है, लेकिन बहुत व्यापकता से। उनकी कृतियों में सबसे ज्यादा महत्त्वपूर्ण बात, हमारी राय में, यह है कि उन्होंने तुमर्थ में जिरनडिव (कृदन्त विशेषण) के लक्षणों को मानने से इनकार किया और आवश्यकता की विभिन्न वृत्तिवाचक छायाओं को अकेले तुमर्थ में नहीं माना बल्कि तुमर्थ का विभिन्न क्रियाओं के साथ मेल होने से इनको देखा जो मिलकर आवश्यकता की छाया देती हैं।

रूपप्रक्रिया तथा वाक्यविन्यास की सीमा पर ल. ग. लोज़ोवोई, ए. ए. दवीदोवा तथा व. ए. चेर्नाशेव की कृतियाँ हैं।

ल. ग. लोज़ोवोई ने अपने शोध-निबन्ध तथा बाद के लेख में हिन्दी में संकेतार्थ तथा संकेतवाचक वाक्यों पर पूरा विश्लेषण किया जहाँ हिन्दी की सभी वृत्तियों के रूपों का अध्ययन किया गया है। श्री लोज़ोवोई की कृति ने बाद की सभी कृतियों पर अपना प्रभाव डाला जिनमें संकेतार्थ तथा संकेतवाचक वाक्यों का प्रश्न उठता था।

ए. ए. दवीदोवा ने अपने शोध-निबन्ध तथा बाद के लेख में कुछ संयुक्त क्रियाओं के प्रयोग तथा रचना का वर्णन करते समय क्रिया-नामिक वाक्यात्मक वाक्यांशों से रूपप्रक्रियात्मक संयुक्त क्रियार्थक रचनाओं को अलग किया और निश्चयपूर्वक बताया कि वे स्वतंत्र व्याकरणिक तत्त्वों के शब्द-समुदाय क्यों हैं। हालांकि लेखक की राय से इस बात पर शायद ही सहमत हो सकता हूँ कि "हिन्दुस्तानी में क्रियार्थक शब्द-रचना का सबसे अधिक प्रचलित तरीका संयुक्त क्रियापरक क्रियाएँ हैं जो क्रिया से बनी क्रिया हैं", क्योंकि इस स्थिति में कोई भी नयी क्रिया नहीं बनती है, इसीलिए शब्द-रचना तथा रूप-रचना के बीच कोई भी सम्बन्ध नहीं है क्योंकि व्यापार का पक्ष हिन्दी में रूप-रचना द्वारा नहीं, बल्कि विश्लेषणात्मक तरीके से बनता है। अवधारक क्रियाओं के साथ, संभाव्य तथा पूर्णतावाची क्रियाओं को भी क्रियाओं की एक ही श्रेणी में लाना अनावश्यक है क्योंकि वे सामान्य शब्दार्थक झुकाव में ही नहीं बल्कि रचना में भी भिन्न होती हैं: क्रियाविशेषणात्मक कृदन्त-धातु पहली स्थिति में होती है और दूसरी स्थिति में शुद्ध धातु जो इन क्रियाओं के कर्मवाच्य के रूप से साबित है। पहली स्थिति में वह रंजक क्रिया से बना है और दूसरी स्थिति में क्रिया की धातु से। इन रूपों की रचना में भिन्नता दिखाते हुए ए. ए. दवीदोवा उनका ठीक स्पष्टीकरण नहीं कर सकीं। श्री चेर्नीशोव की कृतियों में जो सोवियत संघ तथा भारतवर्ष (३६) दोनों जगह ही प्रकाशित हुई, क्रियार्थक शब्द-रचना के प्रश्नों के साथ, क्रिया-नामिक शब्द-समुदायों के आधार पर नामबोधक संयुक्त क्रिया की उत्पत्ति तथा रूप-रचना के तरीके का अनुसन्धान किया गया था। लेखक ने यहाँ स्वतंत्र शब्द-समुदायों तथा मुहावरेदार पदबन्धों के बीच भिन्नता बताने का प्रयास किया, उन दोनों के बीच समान वाक्यात्मक सम्बन्धों के बारे में भी उन्होंने वर्णन किया।

क्रिया पर जो कुछ भी अभी तक लिखा है, उस पर संक्षिप्त विश्लेषण समाप्त करते हुए हम इस बात पर ज़ोर देंगे कि इस रूप की व्याख्या करने के विभिन्न दृष्टिकोण इस बात को बताते हैं कि यह अत्यन्त जटिल विषय है और अन्य भारोपीय भाषाओं में इसकी कोई समानता नहीं। दूसरी तरफ़ आधुनिक हिन्दी भाषा में क्रिया की कृदन्तपरक 'विकारी' प्रकृति भी बेजोड़ है जहाँ मुट्ठी भर संश्लेषणात्मक रूप विकारी, विश्लेषणात्मक, पक्ष-सम्बन्धी रूपों के समुद्र में डूब रहे हैं।

हमने आधुनिक हिन्दी भाषा में क्रियार्थक पद्धति का वर्णन करने का प्रयास किया है। इसके लिए हमने बहुत से तथ्यसहित सामग्री का विश्लेषण किया है। यह सामग्री हमने बीसवीं सदी के आधुनिक हिन्दी साहित्य से, प्रेमचन्द की कृतियों से लेकर युवा लेखकों की कृतियों तक से, ली है जो कि हाल ही में छपी हैं। हमारे

शोधकार्य का आधार भाषा-विज्ञान के आम नियम थे जो कि भाषा के व्याकरणिक तत्त्वों को समझने में मदद देते हैं जो कि उसकी आन्तरिक प्रकृति से निकले हैं, न कि बाह्य जगत से लाये हुए हैं। इसलिए हमने इस कृति में हिन्दी भाषा-विज्ञान की बहुत-सी परिभाषाओं को प्रस्तुत किया है, जिनकी सूची पुस्तक में दी गयी है। ऐसी संकल्पनाओं जैसे व्यापार के 'प्रकार' तथा 'पक्ष' को भिन्न करने में भी कठिनाइयाँ आयीं। प्रकार शुद्ध कृदन्तों के लिए स्वाभाविक है (सरल तथा विश्लेषणात्मक, अर्थात् सरल प्रथम कृदन्त, सरल द्वितीय कृदन्त तथा संतत कृदन्त)। व्यापार का पक्ष हमेशा विश्लेषणात्मक होता है क्योंकि वह दो या ज़्यादा क्रियाओं के मेल से बनता है। उनमें से एक तो अर्थ को व्यक्त करती है, और दूसरी व्याकरणिक भार को व्यक्त करती है।

वर्णन में आसानी के लिए हमने 'अपूर्णतावाची कृदन्त', 'पूर्णतावाची कृदन्त' या 'वर्तमान काल का कृदन्त', 'भूतकाल का कृदन्त' का प्रयोग नहीं किया है। ऐसे ही हमने 'अपूर्ण कृदन्त', 'पूर्ण कृदन्त' के शब्दों का प्रयोग भी नहीं किया जो कि व्याकरण के ऊपर लिखी गयी कृतियों में अकसर होते हैं क्योंकि ये सारी परिभाषाएँ कृदन्तों की विभिन्न छायाओं और अर्थों को व्यक्त नहीं करतीं। हमने नयी तथा सार्वभौमिक परिभाषा व्यक्त की है 'प्रथम कृदन्त' उन रूपों के लिए जो 'ता' में समाप्त होते हैं तथा 'द्वितीय कृदन्त' जो 'आ' ('या') में समाप्त होते हैं। यहीं से इन परिभाषाओं का तार्किक क्रम 'संयुक्त कृदन्त—प्रथम या द्वितीय', 'क्रिया-विशेषणात्मक कृदन्त—प्रथम या द्वितीय' आदि।

स्वाभाविक है कि यह कृति क्रिया का पूर्ण वर्णन करने का दावा नहीं करती, क्योंकि यह बात एक अनुसन्धानकर्ता के लिए संभव नहीं, विशेषकर जब उसकी कृति विदेशी भाषा में हो। चूँकि यह कृति व्यावहारिक है, इसीलिए यह दूसरे अनुसन्धानकर्ताओं को आगे बढ़ने में सहायक होगी, ऐसी हमारी आशा है।

नयी दिल्ली
मई, १९७९

**—ओ. गे. उलत्सिफ़ेरोव**

# विषय-प्रवेश

क्रिया का मुख्य कोटिबद्ध लक्षण यह है कि वह व्यापार या स्थिति जैसी उस प्रक्रिया को बोध कराती है जो पुरुष, वचन, काल, अर्थ, प्रकार की व्याकरणिक कोटियों में तथा लिंग, पक्ष व वाच्य की शाब्दिक-व्याकरणिक कोटियों में व्यक्त होती है।

आधुनिक हिंदी में क्रिया एक मुख्य शब्द-भेद है, यह एक विविध और विकासमूलक कोटि है। "व्यापार, प्रक्रिया को सूचित करते हुए वह प्रारंभिक शब्द के समज्जन से संज्ञा और विशेषण के बाद निकलती है और कृदन्त व तुमर्थ (क्रिया का साधारण रूप, जो कि संज्ञा और क्रिया के मध्य का रूप है) की अवस्था से होते हुए पुरुष, प्रकार, काल, अर्थ तथा वाच्य की कोटियों को अपना लेती है" (३४४, ३३८)। अनेक भारोपीय भाषाओं के प्रतिकूल आधुनिक हिंदी की क्रिया अपने अधिकांश प्रयोगों में विश्लेषणात्मक, बहुधा कृदन्तपरक होती है। क्रिया का एक ही कृदन्ती रूप सहायक क्रिया के साथ जुड़ने के कारण क्रिया की प्रायः सभी व्याकरणिक और शब्दिक-व्याकरणिक कोटियों को सूचित कर सकता है। प्रथम (अपूर्ण) कृदन्त 'पढ़ता' वर्तमान, भूत तथा भविष्यत् काल, संभावनार्थ तथा संकेतार्थ, कर्मवाच्य तथा व्यापार के विभिन्न पक्षों के रूपों में आ सकता है। द्वितीय (पूंर्ण) कृदन्त 'बैठा' उपरोक्त रूपों के अतिरिक्त आसन्न भूत में भी आ सकता है। यह कहा जा सकता है कि आधुनिक हिंदी के निश्चयार्थ में क्रिया के संश्लेषणात्मक तिङन्ती रूप नहीं हैं। यह सब रूप या तो शुद्ध विकारी या विकारी तिङन्ती (तिङन्ती विकारी) होते हैं। आधुनिक हिंदी में वाच्य तथा व्यापार के पक्ष की कोटि में भी केवल विश्लेषणात्मक रूप आते हैं। संभावनार्थ और संकेतार्थ के आठ रूपों में से केवल एक ही रूप तिङन्ती है और एक संश्लेषणात्मक विकारी है, बाकी सब रूप विकारी या विकारी तिङन्ती है। सभी १२ या १३ कर्तृवाच्य तथा कर्मवाच्य के कृदन्तों में से केवल प्रथम सरल कृदन्त या द्वितीय सरल कृदन्त

संश्लेषणात्मक हैं, बाकी सब कृदन्त विश्लेषणात्मक हैं। क्रिया का तथाकथित साधारण रूप एक अन्तर्विरोधी व विजातीय कोटि है जो अपने मूल संश्लेषणात्मक रूप में विकारी तथा अन्वित होता है। इसकी कारक रचना Singularia tantum संज्ञा के समान होती है और वह विशेष्य शब्द से प्रथम या द्वितीय सरल कृदन्त के समान अन्वित होता है। मूल संश्लेषणात्मक रूप के अतिरिक्त इसमें विश्लेषणात्मक वाच्य तथा पक्ष संबंधी रूप भी हैं।

ऊपर में जो लिखा है उससे यह प्रमाणित होता है कि आधुनिक हिंदी की क्रिया रूप-प्रक्रियात्मक सूचकों तथा वाक्यविन्यासात्मक प्रयोगों के कारण अनेक तथा विभिन्न रूपों की एक प्रणाली है जिनके नीचे दिये भेद हैं: (१) मूल (प्रारंभिक) रूप—क्रिया के धातु; (२) अनिश्चित विकारी रूप—तुमर्थ, (३) अनिश्चित अविकारी रूप—[illegible] (अविकारी तुमर्थ); (४) विशेषणात्मक रूप—कृदन्त; (५) क्रियाविशेषणात्मक रूप—क्रियाविशेषणात्मक; कृदन्त तथा (६) विधेयवाचक रूप (संश्लेषणात्मक तथा विश्लेषणात्मक), जो सूचित करते हैं कि (क) एक निश्चित कर्ता (व्यक्ति) कोई व्यापार करता है या यह व्यापार किसी निश्चित कर्ता (व्यक्ति) द्वारा किया जाता है या यह व्यापार बिना किसी कर्ता (व्यक्ति) के चलता है—तुम आओगे ? मैंने कहा, सूसन उसे एक नौकर से पिटवा रही थी (१०३, ५५३), रमेश के द्वारा की गयी अपनी इस गहरी खुशामद से...(१, १८०), दिल्ली सल्तनत गद्दारों से घिर गयी है (११३, ९१), कहीं ऐसी बात कही जाती होगी (१०३, १८८), मकान बने अभी मुश्किल से महीना हुआ होगा...(१०, २७); (ख) व्यापार नियत काल में हो रहा है—वह आया, वह आ रहा है, वह आयेगा; (ग) व्यापार वास्तविक या अवास्तविक है—आओ, मैं आऊं, अगर मैं आता, मैं आ रहा हूं; (घ) व्यापार के विभिन्न पक्ष हैं—देर तक बहस होती रही (७१, १३०), जज साहब की स्थिति बिगड़ती चली गयी (८७, २९८), बैठने की जगह मैं अभी बनाये देती हूं (५२, १३७), पानी आया ही चाहता था... (६५, ३८), नीलो से कुछ बोलते नहीं बना (१९, १३२)।

क्रिया के सब उपरोक्त रूप सकर्मक और अकर्मक में विभक्त होते हैं। सकर्मक के रूप हैं जो सरल द्विघटकीय शब्द-समुदाय के स्तर पर प्रधान कर्म ले सकते हैं तथा वाक्य के स्तर पर कर्मणि रचना बना सकते हैं या योजक कर्म उपवाक्य जोड़ सकते हैं।

आधुनिक हिंदी में सब संश्लेषणात्मक अकर्मक क्रियाएं मूल धातु वाली हैं। सकर्मक क्रियाएं (क) मूल धातु वाली, (ख) साधित धातु वाली, तथा (ग) साधित प्रेरणार्थक धातु वाली होती हैं। साधित धातु वाली क्रियाओं की रूप-प्रक्रियात्मक विशेषता यह है कि उनके धातु मूल अकर्मक और सकर्मक धातुओं से बने हैं। साधित सकर्मक प्रथम प्रेरणार्थक धातु 'आ' व 'ला' प्रत्यय जुड़ने से (कभी-कभी

आद्य स्वर को गुण करने से) तथा सकर्मक द्वितीय प्रेरणार्थक साधित धातु 'वा' (ल्वा) प्रत्यय जुड़ने से बनते हैं।

अपने रूपप्रक्रियात्मक लक्षणों के अनुसार अकर्मक क्रियाओं में तथाकथित भाववाच्य क्रियाएं आ जाती हैं, जिनके धातु अंत्यलुप्त प्रथम प्रेरणार्थक धातु के समाकार हैं।

उल्लेखनीय है कि कभी-कभी मूल क्रियाओं की सकर्मकता या अकर्मकता प्रयोग मात्र के आधार पर निश्चित की जाता है क्योंकि एक ही क्रिया वाक्य-विन्यासात्मक स्थान के आधार पर सकर्मक या अकर्मक हो सकती हैं, जैसे, किसानों के बेटों ने जापानियों और नाजियों से युद्ध लड़ा था (११६, ५०), दोनों अपने भाइयों से लड़ती थीं (६६, ३)। उन क्रियाओं में 'ऐंठना', 'उलटना', 'खेलना', 'खोना', 'घबराना', 'ठगना', 'पलटना', 'बदलना', 'भूलना', 'मसोसना', 'सहना' जैसी प्रचलित क्रियाएं तथा कुछ अनुकरणवाचक 'कड़कड़ाना', 'घबराना', 'छनछनाना', 'ठनठनाना' आदि जैसी क्रियाएं आती हैं।

उल्लेखनीय है कि अधिकांश उपरोक्त क्रियाएं मूल रूप से अकर्मक हैं। सकर्मक क्रियाओं के समान इनका प्रयोग शब्दगत अर्थ के संकुचन के कारण होने लगा है, वे इने-गिने कर्मों से जुड़ा करते हैं तथा 'करना' क्रिया के समानार्थी व्यापार के सूचक के अर्थ में आती हैं (तुलना कीजिये—'युद्ध लड़ना', तथा 'युद्ध करना', 'नाच नाचना' तथा 'नाच करना')। मूल रूप से सकर्मक क्रियाएं बिना अपने अर्थ संकुचित किये आती हैं, जैसे, मैंने किताब खोयी तथा किताब खो गयी; हमने उसको बदला तथा वह बदला। यह भी उल्लेखनीय है कि कुछ क्रियाओं से जुड़ने वाली परसर्गहीन संज्ञाओं में से सब-की-सब इन क्रियाओं के प्रधान कर्म नहीं होतीं। बाहरी रूप से पूरक प्रधान कर्म के समाकार हो सकता है लेकिन वह वाक्य के स्तर पर भूत के पूर्ण कालवाचक रूपों में क्रिया के साथ कर्मणि रचना नहीं बना सकता, जैसे, वह एक खोखली, बनावटी हँसी हँसा (७, १०७), वे गहरी नींद सो गये (९७, १०)।

मूल धातु वाली अकर्मक और सकर्मक क्रियाओं के अतिरिक्त मौलिक क्रियाओं में वे साधित धातु वाली सकर्मक क्रियाएं भी आती हैं जिनको परंपरागत रूप से प्रथम प्रेरणार्थक क्रियाओं में सम्मिलित किया जाता है (उदाहरणार्थ देखिये, २३, ४५६-४७६)। उनमें 'उठाना', 'बनाना', 'दबाना', 'लटकाना', 'निकालना' आदि जैसी क्रियाएं आती हैं क्योंकि इनका कर्ता व्यापार का प्रत्यक्ष करने वाला है, जैसे, स्त्री ने रामशरण के हाथ थाली में धुला दिये और बरतन उठाकर चली गयी (९६, ५४), वे सोने-चाँदी का कोई जेवर बनाते होते (१९, ४२)।

दूसरी ओर कुछ सकर्मक क्रियाएं भी कर्मणि रचना नहीं बनातीं क्योंकि पूर्ण

कालवाचक रूपों में उद्देश्य को साधक कारक में आने पर विवश नहीं करतीं, जैसे, इस वाक्य को शिविर नहीं भूला (३, ७८)।

व्यापार के कर्ता से होने वाले संबंध के कारण आधुनिक हिंदी की सब क्रियाओं के नीचे दिये भेद होते हैं : (१) **मौलिक क्रियाएं**, जिनमें व्यापार का कर्ता स्वयं ही इसका करने वाला है ('मैंने पानी पिया', 'वह आया', 'बढ़ई ने मेज बनायी')। मूल धातु वाली अकर्मक और सकर्मक क्रियाओं के अतिरिक्त मौलिक क्रियाओं में वे साधित धातु वाली सकर्मक क्रियाएं भी आती हैं जिनको परंपरागत रूप से प्रथम प्रेरणार्थक क्रियाओं में सम्मिलित किया जाता है (उदाहरणार्थ देखिये, २३, ४५६-४५७)। उनमें 'उठाना', 'बनाना', 'दबाना', 'लटकाना', 'निकालना' आदि जैसी क्रियाएं आती हैं क्योंकि इनका कर्ता व्यापार का प्रत्यक्ष करने वाला है, जैसे, स्त्री ने रामशरण के हाथ थाली में धुला दिये और बरतन उठाकर चली गयी (६६, ५४), वे सोने-चांदी का कोई जेवर बनाते होते (१६, ४२)। (२) **प्रथम प्रेरणार्थक क्रियाएं** जिनमें व्यापार का कर्ता इसका प्रेरक है और गौण कर्ता के साथ इस व्यापार में भाग लेता है (स्त्री ने रामशरण के हाथ थाली में धुला दिये (६६, ५४), यानी स्त्री ने रामशरण के हाथ धोने में लगाये; रामशरण को दूध पिलाकर लड़की की मां उससे रोटी खाने का आग्रह कर रही थी (६६, ५३), यानी लड़की की मां रामशरण को दूध पीने में लगाये थी। (३) **द्वितीय प्रेरणार्थक क्रियाएं** जिनमें कर्ता व्यापार के प्रत्यक्ष प्रेरक के रूप में नहीं आते बल्कि दूसरे कर्ता के ज़रिये यह प्रेरणा देता है और परोक्ष रूप से इस व्यापार में भाग लेता है [उसने चेतन द्वारा दादा से पुछवाया...(१७, ६१), यानी उसने कहा कि चेतन दादा से पूछे; शोभा...एक सेविका से अपने नाखून रँगवा रही थी...(२८, १७१), यानी शोभा ने सेविका से कहा कि वह (तूली से) उसके नाखून रंगे]। (४) **भाववाच्य क्रियाएं** जिनमें व्यापार बिना किसी कर्ता के भाग लेने से चलता है (हमारे ही नहीं बीवी-बच्चों तक के कपड़े बन जाते थे (१०, १४), गाय पीछे बंधी थी छप्पर में (१०२, २२), रावत लुट तो गये ही थे (६६, ८३)। जैसा कि उदाहरणों से स्पष्ट है, यहां पर व्यापार का फल कर्म पर पड़ता है जो वाक्य में उद्देश्य के कार्य में आता है। इससे उन क्रियाओं को संश्लेषणात्मक कर्मणि प्रयोग की क्रियाओं का नाम दिया जा सकता है जिनके साथ सदा परसर्गहीन कर्म—वाक्य का उद्देश्य आता है। यहां पर बहुधा अप्राणि-वाचक संज्ञाएं व्यापार के कर्ता के समान आ सकती हैं, जैसे, दाढ़ी उसकी न मुँड़ासा से बँधी थी, न डोरे से कसी थी (१५, १०), तालाब बड़े-बड़े पहाड़ों से घिरा हुआ था (६६, १८६)। प्राणिवाचक (व्यक्तिवाचक) संज्ञा व्यापार के कर्ता के समान बहुत कम आती है, जैसे...वह अपने क्रूर पिता के हाथों बुरी तरह पिटा था (१६, ८३)। कर्मवाच्य की विश्लेषणात्मक क्रियाएं इन क्रियाओं से इसमें

भिन्न हैं कि वे भाववाचक रचना बना सकती हैं, जैसे, बड़े-बड़े शामियाने लगाकर उनमें शरणार्थियों को ठहराया जा रहा था (१, २६८), जबकि भाववाच्य क्रियाएं सदा कर्मणि रचना में आती हैं।

इसी तरह कर्ता और कर्म से होने वाले संबंध के आधार पर हिंदी में निम्नलिखित तालिका बनायी जा सकती है (तालिका में क्रिया के साधारण रूप दिये जाते हैं) :

| **मौलिक क्रियाएं** | | | **साधित क्रियाएं** | | |
|---|---|---|---|---|---|
| मूल धातु वाली | | साधित | प्रथम | द्वितीय | भाववाच्य |
| अकर्मक | सकर्मक | सकर्मक | प्रेरणार्थक | प्रेरणार्थक | |
| उठना | | उठाना | उठवाना | | उठना |
| बनना | | बनाना | बनवाना | | बनना |
| | लादना | | लदाना | लदवाना | लदना |
| | देखना | दिखाना | दिखवाना | | दीखना |
| | पीना | | पिलाना | पिलवाना | |
| | खाना | | खिलाना | खिलवाना | |
| खेलना | खेलना | | खिलाना | खिलवाना | |
| खिलना | | | खिलाना | खिलवाना | |
| | बाँधना | | बँधाना | बँधवाना | बँधना |
| | तोड़ना | | तुड़ाना | तुड़वाना | टूटना |
| | बेचना | | बिकाना | बिकवाना | बीकना |
| लेटना | | | लिटाना | लिटवाना | |
| रोना | | | रुलाना | रुलवाना | |
| निकलना | | निकालना | निकलवाना | | |
| सोना | | | सुलाना | सुलवाना | |
| | बोलना | | | बुलवाना | |
| | बुलाना | | | बुलवाना | |
| | लिखना | | लिखाना | लिखवाना | |
| पढ़ना | पढ़ना | पढ़ाना (?) | पढ़ाना (?) | पढ़वाना | |
| | सीखना | सिखाना (?) | सिखाना (?) | सिखवाना | |
| छूटना | छोड़ना | | छुड़ाना | छुड़वाना | छूटना |

इस तालिका के सिलसिले में कुछ टिप्पणियां करना आवश्यक है: (१) आधुनिक हिन्दी में एक भी ऐसी क्रिया नहीं है जो सभी प्रस्तुत किये हुए कालमों में आये यानी जो अकर्मक, सकर्मक, साधित सकर्मक, प्रथम प्रेरणार्थक,

द्वितीय प्रेरणार्थक, और भाववाच्य हो। (२) कुछ क्रियाओं में केवल एक ही प्रेरणार्थक रूप है क्योंकि प्रथम प्रेरणार्थक रूप का प्रयोग साधारण साधित सकर्मक क्रिया (बनाना, उठाना) के समान होता है। (३) कुछ अकर्मक क्रियाओं के समनाम के रूप में भाववाच्य क्रियाएं आती हैं जो कुछ भारतीय विद्वानों के मतानुसार (दे० २३, ६७३) प्रेरणार्थक क्रिया का साधित रूप है (तुलना कीजिए, लल्ला उठता है और माल उठता है)। (४) कुछ क्रियाओं के प्रेरणार्थक रूप समाकार होते हैं, हालाँकि प्रयोग में वे भिन्न होते हैं (दे० 'खाना', 'खेलना' तथा 'खिलना' क्रियाओं के प्रेरणार्थक रूप)। (५) कुछ क्रियाएं साधित सकर्मक क्रियाओं तथा प्रथम प्रेरणार्थक जैसी समझी जा सकती हैं जो कि 'पढ़ाना', 'सिखाना', जैसी भावार्थक क्रियाओं के विषय में विशेष रूप से सही है। कुछ क्रियाओं के सिर्फ़ दो रूप यानी मौलिक या द्वितीय प्रेरणार्थक हैं। यहां भी उल्लेखनीय है कि आधुनिक हिन्दी में कुछ ऐसी क्रियाएं हैं जिनके सिर्फ़ एक सरल रूप होते हैं उनमें 'होना', 'आना', 'जाना', 'रहना', 'पाना', 'खोना', 'गंवाना', 'रखना', 'सकना' तथा शायद कुछ और क्रियाएं आती हैं।

अकर्मक क्रियाएं कर्महीन क्रियाएं हैं। मौलिक और साधित सकर्मक क्रियाएं सबल नियंत्रण में नियम के रूप में केवल एक ही प्रधान कर्म अपना लेती हैं। प्रेरणार्थक क्रियाएं दो कर्म अपना सकती हैं जिनमें से हरएक अलग-अलग से प्रधान होता है, जैसे, मां ने बच्चे को पिलाया और मां ने दूध पिलाया—मां ने बच्चे को दूध पिलाया। अन्तिम वाक्य में गौण कर्म—'को' परसर्ग सहित संज्ञा—गौण कर्ता के समान आता है जो कि प्रत्यक्ष रूप से व्यापार करता है, यानी बच्चा दूध पीता है। 'मां बच्चे को दूध देती है' के उदाहरण में 'बच्चे को' भी गौण कर्म है परन्तु वह गौण कर्ता नहीं है। भाववाच्य क्रियाएं एक (या अनेक सजातीय) कर्म अपना लेती हैं जो वाक्य का उद्देश्य होता है। भाववाच्य क्रियाओं सहित रचना केवल विश्लेषणात्मक भाववाच्य क्रिया की कर्मणि रचना में रूपान्तरित होती है (मकान बना और मकान बनाया गया)।

विश्लेषणात्मक क्रियाओं की सकर्मकता या अकर्मकता दूसरे, व्याकरण की दृष्टि से प्रधान घटक के आधार पर निश्चित की जाती है। यहां अपवाद के रूप में वे ही क्रियाएं आती हैं जो व्यापार के अवधारण-पक्ष में प्रयुक्त होती हैं जो सिर्फ़ तब सकर्मक होती हैं जब इनके दोनों घटक सकर्मक भी हैं। अगर इन अवधारक क्रियाओं का कोई भी घटक अकर्मक है तो पूरी विश्लेषणात्मक क्रिया भी अकर्मक होती है। यहां भी 'ले आना', 'ले जाना' और 'ले चलना' जैसी क्रियाएं अपवाद के रूप में आती हैं जो सकर्मक हैं हालांकि पूर्ण कालवाचक रूपों में कर्मवाच्य की कर्मणि रचना बना न सकतीं, जैसे, उनका कुर्ता, बंडी और जूते भी वे लोग ले गये (६६, ८२), उसने झपटकर मुझे अपने पंजों में दबोचा और बच्चों को खिलाने के

लिए ले चला घोंसले की तरफ (१०७, २९), हातिम को भी महल में ले जाया गया...(२५, ४५)।

अपने अर्थ और प्रयोग के अनुसार आधुनिक हिन्दी की सब क्रियाएं निरपेक्ष और सापेक्ष में विभक्त होती हैं। निरपेक्ष क्रियाएं अर्थपूर्ण होती हैं तथा सापेक्ष क्रियाएं आंशिक रूप से अर्थवान् होती हैं जिनका शब्दगत अर्थ निश्चित विश्लेषणात्मक रचनाओं में पूरी तरह या आंशिक रूप से खो जाता है। इन रचनाओं से बाहर ये क्रियाएं अर्थपूर्ण के समान आ सकती हैं।

अर्थ-लोप की अवस्था के कारण आधुनिक हिन्दी की सापेक्ष क्रियाओं के नीचे दिये भेद होते हैं :

(१) **सहायक क्रियाएं**—जिनका अर्थ पूरी तरह से नष्ट हुआ और जो काल, अर्थ और वाच्य के विश्लेषणात्मक रूपों के बनाने में भाग लेती हैं। इनमें आती हैं : (क) 'है' तिङन्त क्रिया जो 'होता है' के अपने यौगिक रूप में, 'हुआ है' के आसन्न भूत के रूप में तथा 'होगा' के भविष्यत् काल के रूप में तिङन्ती विकारी और 'होता' संकेतार्थ के रूप में विकारी बन जाती है; (ख) 'था' विकारी क्रिया जिसके 'होता था' यौगिक रूप तथा 'हुआ था' के पूर्ण भूत के रूप भी विकारी होते हैं और (ग) 'जाना' की विकारी तिङन्ती क्रिया।

(२) **संयोजक क्रियाएं**—जो नामिक विधेय के संयुक्त रूपों को बनाने में लगती हैं जिनका शाब्दिक अर्थ पूरी तरह से नष्ट हुआ और जो काल और अर्थ के सूचक के समान आती हैं। इनमें आती हैं : (क) 'है' तिङन्त क्रिया जो 'होता है' के अपने यौगिक रूप में, 'हुआ है' के आसन्न भूत के रूप में तथा 'होगा' के भविष्यत् काल के रूप में तिङन्ती विकारी और 'होता' संकेतार्थ के रूप में विकारी बन जाती है; (ख) 'था' विकारी क्रिया जिसके 'होता था' यौगिक रूप तथा 'हुआ था' के पूर्ण भूत के रूप भी विकारी होते हैं।

(३) **सहकारी क्रियाएं**—जो नामबोधक संयुक्त क्रियाओं को बनाने में लगी हैं, जिनका शाब्दिक अर्थ पूरी तरह से नष्ट है और जो प्रक्रिया (व्यापार या स्थिति) के शुद्ध सूचक के समान आती हैं। इनमें 'करना', 'देना', 'रखना', 'होना', 'पड़ना' तथा 'रहना' क्रियाएं आती हैं। काल, अर्थ तथा वाच्य के रूपों को बनाते वक्त सहकारी क्रियाओं का प्रयोग सहायक क्रियाओं के साथ हो सकता है जिससे उनकी निश्चित व्याकरणिक स्वतंत्रता अधिक स्पष्ट होती है।

(४) **रंजक क्रियाएं**—जो पक्ष सम्बन्धी विश्लेषणात्मक रूपों को तथा आवश्यकताबोधक विश्लेषणात्मक रूपों को बनाने में लगती हैं, जिनका शाब्दिक अर्थ कुछ रचनाओं में पूरी तरह नष्ट हुआ तथा कुछ रचनाओं में आंशिक रूप से सुरक्षित रहा। इनमें 'आना', 'उठना', 'करना', 'चलना', 'चला आना', 'चला जाना', 'चाहना', 'चाहिए', 'चुकना', 'छोड़ना', 'जाना', 'डालना', 'देना', 'निकलना', 'पड़ना',

'पाना', 'बनना', 'बैठना' 'मारना', 'रखना', 'रहना', 'ले जाना', 'लेना', 'सकना' तथा 'होना' क्रियाएं आती हैं। 'होना', 'चाहिए' तथा 'पड़ना' क्रियाओं का प्रयोग आवश्यकताबोधक विश्लेषणात्मक रूपों को बनाने के लिए होता है। शेष सभी क्रियाओं का प्रयोग (जिनमें 'पड़ना' क्रिया भी शामिल है) पक्ष सम्बन्धी विश्लेषणात्मक रूपों को बनाने के लिए होता है। ऐसा करते हुए ये मुख्य क्रिया के व्यापार को न्यूनाधिक विशेष रंजन या विशेष वृत्तिवाचक अर्थ प्रदान करती हैं।

(५) **अर्द्धसंयोजक क्रियाएं**—जो नामिक विधेय के संयुक्त तथा जटिल रूपों को बनाने में लगती हैं, जिनका शाब्दिक अर्थ न्यूनाधिक सुरक्षित रहता है, जिसके कारण वे काल तथा अर्थ के विश्लेषणात्मक रूपों को बना सकती हैं। इनमें 'बनना', निकलना', 'रहना', 'खड़ा होना', 'दिखना', 'लगना', 'मालूम पड़ना' (होना), 'ठहरना', 'जान पड़ना', 'दिखाई देना' ('पड़ना'), 'देख पड़ना', 'नजर आना', 'प्रतीत होना' जैसी सरल तथा विश्लेषणात्मक क्रियाएं आती हैं। हम गतिवाचक, स्थितिदर्शक तथा कुछ दूसरी अर्थपूर्ण क्रियाओं को अर्द्धसंयोजक क्रियाओं से काट देते हैं क्योंकि वे क्रियाएं वाक्य के उद्देश्य तथा विश्लेषणात्मक पूरक के मध्य योजक तत्त्व के समान आते हुए क्रिया विधेय बनाती हैं, जैसे, आंखें पूरी खुली हुई हैं (१४२, १), नीलो को भी वह अकेली छोड़ देती...(५३, १३), वहां से एक भी म्लेच्छ जीता न लौटेगा (४, १३८)।

सहायक, सहकारी तथा रंजक क्रियाओं सहित आधुनिक हिन्दी की सब विश्लेषणात्मक रचनाएं उत्पत्ति की दृष्टि से स्वतंत्र शब्द-समुदायों से निकली हैं जिनके व्याकरणिकीकरण के परिणामस्वरूप इन रचनाओं के अंत्य घटक का प्रयोग सहायक कार्य में होने लगा। भाषाई प्रयोग में यह कार्य इस घटक से जुड़ा रहा और इस तरह पूरा शब्द-समुदाय वाक्यविन्यास के क्षेत्र से रूप-प्रक्रिया के क्षेत्र में आ पहुंचा। उत्पत्ति की दृष्टि से आधुनिक हिन्दी में ऐसी विश्लेषणात्मक रचनाओं की तीन श्रेणियां निकाली जा सकती हैं :

(१) काल, अर्थ तथा वाच्य के विश्लेषणात्मक रूप जो प्रथम तथा द्वितीय कृदन्तों के सरल रूपों के तथा 'है', 'था' तथा 'जाना' की तीन सहायक क्रियाओं के रूपों के मेल से बने हैं। आधुनिक हिन्दी में इन रूपों के शब्द-समुदायों में सादृश्य-मूलक रूप नहीं होते। काल और अर्थ के रूप लौकिक संस्कृत तथा प्राकृत से निकले हैं (७६, भाग २, २५६) तथा ये पूरी तरह उत्तर अपभ्रंश में गठित होते हैं (५८, ७०)। कर्मवाच्य तथा भाववाच्य के रूप उत्तर अपभ्रंश से निकले हैं (५८, १४८-१४६)।

(२) नामबोधक संयुक्त क्रियाओं के विश्लेषणात्मक रूप जो नाम तथा सहकारी क्रिया के मेल से बने हैं। ये रूप स्वतंत्र नाम-क्रिया शब्द-समुदायों के आधार पर उत्पन्न हुए, जब नाम के सब रूप-प्रक्रियात्मक तथा वाक्य-विन्यासात्मक

लक्षण नष्ट हो गये और यह नाम व्यापार के अर्थसूचक के समान प्रयुक्त होने लगा। कुछ शोधकर्ता यह बात फ़ारसी भाषा के प्रभाव से जोड़ते हैं (७६, भाग २, २६२), दूसरे यह समझते हैं कि यह रूप अपभ्रंश में ही माजूद थे (५८, ८८)।

(३) क्रिया के पक्ष सम्बन्धी विश्लेषणात्मक रूप जो अनुकूल रंजक क्रियाओं के साथ धातु, पूर्वकालिक अविकारी कृदन्त (जो धातु के समाकार हैं) प्रथम व द्वितीय सरल कृदन्त, प्रथम तथा द्वितीय सरल क्रियाविशेषणात्मक कृदन्त तथा क्रिया-साधित नाम के मेल से बने हैं। इन पक्ष सम्बन्धी क्रियाओं की संख्या, संयुक्त 'वर्णनात्मक' रचनाओं में से इनका निकालना विभिन्न विद्वानों के मतानुसार एक जैसा नहीं होता। भाषा के शोधकर्ताओं द्वारा इन रचनाओं का भिन्न-भिन्न विवेचन किया जाता है। कुछ विद्वान प्रायः इन सब रचनाओं को संयुक्त समझते हैं, कुछ इनको विश्लेषणात्मक और संयुक्त में विभक्त करते हैं। यह इसलिए होता है कि ये रचनाएं एक विश्लेषणात्मक कोटि हैं जो अपने तमाम लक्षणों में स्वतंत्र वाक्य-विन्यासात्मक शब्द-समुदायों से पृथक नहीं हुई। इन रचनाओं को उत्पन्न होने के समय के ऊपर जो विवेचन प्रस्तुत किये गये हैं उनमें यह समय भी अलग-अलग दिया जाता है। कुछ समझते हैं कि वे आधुनिक भाषा में बनी हैं (५७, ३०६), कुछ मानते हैं, कि अपने आरम्भिक (भ्रोणिक) रूप में ये विश्लेषणात्मक क्रियाएं संस्कृत में भी मिलती थीं तथा उन्होंने पाली, प्राकृतों तथा अपभ्रंश से होकर अपने विकास का मार्ग पूरा कर दिया (७६, भाग-२, २६१). कुछ इस पर जोर देते हैं कि ये क्रियाएं उत्तर अपभ्रंश में बनने लगीं (५८, १४२)। जो भी हो, परन्तु पूरी तरह अर्थलुप्त सहायक क्रियाओं के विपरीत रंजक क्रियाओं का शाब्दिक अर्थ कुछ पक्ष सम्बन्धी रचनाओं में पूरी तरह नष्ट नहीं हुआ।

(४) आवश्यकताबोधक विश्लेषणात्मक रूप जो 'होना', 'पड़ना' तथा 'चाहिए' की वृत्तिवाचक ढंग की रंजक क्रियाओं के साथ तुमर्थ के मेल से बने हैं और जो मानो विश्लेषणात्मक रचनाओं तथा स्वतंत्र क्रिया-प्रधान शब्द-समुदायों के संगम पर हैं।

उन विश्लेषणात्मक रचनाओं के साथ-साथ जो शब्द-समुदाय के घटकों के सम्मिश्रण के आधार पर उत्पन्न हुई थीं आधुनिक हिन्दी में ऐसी विश्लेषणात्मक रचनाएं (शब्द) हैं जो निरपेक्ष और सापेक्ष शब्दों के सम्मिश्रण के फलस्वरूप पैदा हुई थीं। हमारे विचार में इन विश्लेषणात्मक शब्दों में आते हैं: (क) प्रथम व द्वितीय संयुक्त कृदन्त, (ख) संतत कृदन्त, (ग) 'वाला' प्रत्यय सहित कृदन्त, (घ) प्रथम व द्वितीय संयुक्त क्रियाविशेषणात्मक कृदन्त, (च) तात्कालिक अविकारी कृदन्त ('ही' निपात समेत क्रियाविशेषणात्मक कृदन्त), (छ) अनुमतिवाचक कृदन्त ('भी' निपात सहित कृदन्त), (ज) अनुमतिवाचक क्रियाविशेषणात्मक कृदन्त ('भी' निपात सहित क्रियाविशेषणवाचक कृदन्त), (झ) साधक तथा अप्रत्यक्ष परसर्गीय

कारकों के रूप, तथा (ट) उत्तरावस्था व उत्तमावस्था के रूप।

आधुनिक हिन्दी में विश्लेषणात्मक रचनाओं को स्वतंत्र वाक्यविन्यासात्मक शब्द-समुदायों से अलग करना आवश्यक है। ऐसा करने में 'करना' तथा 'होना' सहकारी क्रियाओं समेत नामबोधक विश्लेषणात्मक संयुक्त क्रियाएं और कुछ रंजक क्रियाओं समेत पक्ष सम्बन्धी रचनाएं सबसे बड़ी कठिनाई प्रस्तुत करती हैं।

नामबोधक विश्लेषणात्मक संयुक्त क्रियाओं के नामिक घटक में संज्ञा के लिए स्वाभाविक लिंग, वचन तथा कारक की व्याकरणिक कोटियां नष्ट हो गयी हैं, इन नामिक घटक के पूर्व विशेषणात्मक शब्द नहीं आ सकते और वह अन्य नामों का नियंत्रण नहीं कर सकता है। उसने सहकारी क्रिया से संलग्न होने का एक ही वाक्यविन्यासात्मक कार्य बचाये रखा। इसके कारण यह विश्लेषणात्मक क्रियाएं 'संज्ञा+करना क्रिया' स्वतंत्र वाक्यविन्यासात्मक शब्द-समुदायों से भिन्न होती हैं क्योंकि स्वतंत्र शब्द-समुदाय में संज्ञा ने अपने सब व्याकरणिक लक्षणों को बचाये रखा और वह प्रधान क्रियावाचक घटक से अलग प्रयुक्त हो सकती है। यह धारणा नीचे दी गयी तालिका से और स्पष्ट होगी।

| **विश्लेषणात्मक क्रिया** | **नाम-क्रिया शब्द-समुदाय** |
| --- | --- |
| चन्द्रगुप्त ने सेल्युकस को मित्रता के नाते ५०० हाथियों का दस्ता भेंट किया (२, ४१), | इन्द्र ने बहुत-से यज्ञ किये (८४, ४७), |
| उन्होंने कई रूप एक साथ धारण किये (८४, १६), | भाइयों की जो मदद हो सकती है करता हूं (१७, २६८), |
| ...एक जर्मन भूवेत्ता ने १८७४ में जमीन की खुदाई आरम्भ की...(IV, २३.८.१९६०), | वह अपने काम को सेवा और त्याग की भावना से करेगा (१४३, २५), |
| ...आर्थिक योजनाएं आरम्भ की गयी हैं (IV, ३०.७.१९५८)। | इस भीष्म प्रण के करने से ही देवव्रत का नाम भीष्म पड़ा (८४, १३८)। |

जैसा कि उदाहरणों से स्पष्ट है विश्लेषणात्मक रचनाओं में सहकारी क्रिया अपने नामिक घटक से नहीं परन्तु किसी तीसरे घटक से अन्वित होती है जो पूरी विश्लेषणात्मक क्रिया का प्रधान कर्म है। नाम-क्रिया शब्द-समुदायों में क्रिया अपने नामिक घटक से अन्वित होती है जो प्रधान कर्म के समान आता है।

उल्लेखनीय है कि विश्लेषणात्मक क्रिया के अकर्मक द्वित्तक का यानी, अकर्मक क्रिया के साथ रूप-प्रक्रिया की दृष्टि से 'नष्ट' नाम का संयोग, स्वतंत्र शब्द-

समुदायों में सादृश्यमूलक रूप नहीं होता क्योंकि जब क्रिया का प्रयोग विधेय के समान होता है उसका नामिक खण्ड उद्देश्य के रूप में आता है। यह भी तालिका से स्पष्ट किया जा सकता है :

| विश्लेषणात्मक क्रिया | उद्देश्य—विधेय |
|---|---|
| देश में राष्ट्रीय जागरण का युग आरम्भ हुआ (११५, ५१), | उनमें उन्हीं गुणों का विकास हुआ... (८४, ४०), |
| उसे नाती-पोते याद आये (४४, ६७)। | उसे अपने विवाह की याद आयी (६६, १३७)। |

नामबोधक विश्लेषणात्मक संयुक्त क्रियाएं जिनका नामिक घटक एक ग्रहित (नियमतः फ़ारसी) कृदन्तपरक विशेषण है, जिसके तमाम रूप-प्रक्रियात्मक लक्षण नष्ट हैं उन विकारी क्रियात्मक समास से यानी 'विकारी विशेषण + करना क्रिया' वाले नाम-क्रिया शब्द-समुदायों से आसानी से अलग की जा सकती हैं :

| विश्लेषणात्मक क्रिया | क्रियामूलक समास |
|---|---|
| ...सेना सीमा-प्रदेश को रवाना हुई (१३९, १८४), | ऐसी योजनाओं से कई उद्देश्य पूरे होते हैं (१३४, १०१), |
| गठबंधन ने फूट पैदा कर दी थी (IV, ३०·७·१९५८)। | धीरे-धीरे उन्होंने यात्रा के लिए काफ़ी रुपये इकट्ठे किये (११९, १८)। |

रूप-प्रक्रिया की दृष्टि से 'नष्ट' कृदन्तपरक विशेषण समेत विश्लेषणात्मक नामिक संयुक्त क्रियाएं जब कभी क्रियावाचक घटक के रूप में 'करना' क्रिया अपना लेती हैं इन्हें वाक्याविन्यासात्मक स्तर पर उन क्रियामूलक समासों से अलग नहीं किया जा सकता जिनके नामिक घटक के रूप में वे अविकारी विशेषण या कृदन्तपरक विशेषण आते हैं जिनका प्रयोग ग्रहित कृदन्तपरक विशेषण के विपरीत स्वतंत्र रूप में विशेषणात्मक तत्व के समान हो सकता है। विश्लेषणात्मक क्रिया तथा क्रियामूलक समास के घटक एक-दूसरे से अलग-थलग नहीं आते और वाक्य में उनका प्रयोग न केवल एक शाब्दिक इकाई के समान बल्कि एक व्याकरणिक इकाई के समान भी होता है क्योंकि उनके अविधेय क्रिया-प्रयोग में कोई भी परसर्ग समस्त विश्लेषणात्मक क्रिया या क्रियामूलक समास से सम्बद्ध होता है और वह सदा पुल्लिंग के रूप में आता है। अविधेय क्रिया-प्रयोग में क्रियामूलक समास का विकारी विशेषण वाला नामिक खंड इसके पीछे परसर्ग भी आने के बावजूद अविकारी रहता है। उदाहरणार्थ :

| विश्लेषणात्मक क्रिया | क्रियामूलक समास |
|---|---|
| मैंने व्यापार आरम्भ किया था (१३६, १३६), | टेलर और मेजर आयर ने विद्रोह शान्त किया (२. २६५), |
| खुदा ने हर कौम में नेक अफ़राद पैदा किये हैं (७८, ४२), | उसने पशुबलि वाले यज्ञ भी बंद करवा दिये थे (२. ४६), |
| निर्मला ने सारी घटना बयान कर दी...(६६, १७१), | ...उन्होंने शासन की नयी योजना तैयार की (२. ३०८), |
| ...उसने उस आधिपत्य को अस्वीकार किया था (७१, ११६), | मैंने साड़ी को सिर पर ठीक कर लिया (१३६. ७६), |
| ...विपिन...मां के मना करने पर भी ...(१०६, ५४), | ...अपने कर्तव्य को पूरा करने का संतोष (७२. २०७), |
| ...दशमलव प्रणाली के स्वीकार कर लिये जाने के पश्चात् (११५, ४३६)। | ...भारत के स्वाधीन कर देने का समाचार...(६७. ५६)। |

अकर्मक विश्लेषणात्मक क्रियाओं का प्रयोग जिनका क्रियात्मक घटक 'होना' क्रिया है विधेय के रूप में सदा की तरह 'होना' के कृदन्त रूप में तथा 'है' व 'था' सहायक क्रियाओं के साथ होता है। ऐसे प्रयोग में ये क्रियाएं न तो व्यापार की अभ्यासता न उसका पुनरावर्तन व्यक्त करती हैं जबकि 'होना' क्रिया समेत क्रियामूलक समास 'है' व 'था' सरल व यौगिक संयोजकों समेत नामिक क्रियावाचक विधेय बनाते हैं। इसमें 'है' व 'था' संयोजकों समेत क्रियामूलक समास उद्देश्य की गुणात्मक विशेपता तथा वर्तमान या भूतकाल में उद्देश्य की पूर्णावस्था को सूचित करते हैं और 'होना' के कृदन्त रूप समेत क्रियामूलक समास व्यापार की अभ्यासता तथा उसके पुनरावर्तन को प्रकट करते हैं। शुद्धता की दृष्टि से विधेय के रूप में प्रयुक्त 'होना' क्रिया समेत क्रियामूलक समास अभिन्नतामूलक शब्द-समुदाय नहीं है क्योंकि इसमें क्रिया शब्द-समुदाय के प्रधान घटक के समान नहीं बल्कि संयोजक के समान आती है, जैसे :

| विश्लेषणात्मक क्रिया | संयुक्त नामिक विधेय |
|---|---|
| फिर से पकने की क्रिया शुरू होती है (५०, ३१), | हमें यह अधिकार प्राप्त है (११५, ३०३), |
| | ...प्रत्येक व्यक्ति को कुछ मानिक अधिकार प्राप्त होते हैं (११५, ३०६), |
| ...काफ़ी धन खर्च होता था (२, ३०२) | राजपूत बहुत कम थे (४, २००), |
| | इस कारण अपराध भी बहुत कम होते थे (२, ३७)। |

उल्लेखनीय है कि अकर्मक विश्लेषणात्मक क्रियाओं तथा क्रियामूलक समासों के पक्ष सम्बन्धी विधेयवाचक रूपों को रूप-प्रक्रिया तथा वाक्यविन्यास की दृष्टि से संयुक्त नामिक विधेय में एक-दूसरे से भिन्न करना असम्भव है जो इन दो उदाहरणों की तुलना करने से स्पष्ट हो जाता है : आंखों में चमक बार-बार ऐसे पैदा होती रहती है...(१५१, १५)—विश्लेषणात्मक क्रिया—और धूप में बसों का इंतज़ार करना असहनीय होता जा रहा था (१५१, २६)—संयुक्त नामिक विधेय।

अकर्मक विश्लेषणात्मक क्रियाओं तथा क्रियामूलक समासों के अविधेय रूपों को भी एक-दूसरे से भिन्न करना असम्भव है, जैसे :

| **विश्लेषणात्मक क्रिया** | **क्रियामूलक समास** |
|---|---|
| उनकी आँखें...चाँदनी में काले दिखायी देते ऊँचे वृक्षों...पर घूम रही थीं (१२६, ६९), | देखती रहती...उसकी बंद होती धड़कनों को (१०७, ७३), |
| पहली पंचवर्षीय योजना के आरम्भ होने के बाद...(II, २६·१·१९६७, ४८)। | कुछ इस आँधी के शान्त होने का अवसर देख रहे हैं (६९, १७६) |

इस बात के बावजूद कि विश्लेषणात्मक क्रियाएं तथा अविकारी नामिक खंड समेत क्रियामूलक समास प्रकार्यात्मक दृष्टि से एक-दूसरे के निकट हैं तिस पर भी वे उन लक्षणों के कारण एक-दूसरे से भिन्न हैं : (१) क्रियामूलक समास के नामिक खण्ड का प्रयोग एक स्वतंत्र विशेषणात्मक शब्द के रूप में होता है—चाँदनी से भी साफ़...औरत (१०३, ८१); (२) क्रियामूलक समास अपने नामिक खण्ड के लिए स्वाभाविक परसर्गीय नियंत्रण सुरक्षित रखते हैं—सब जहाज़ युद्ध के लिए तैयार हो जायें (११६, ५९-६०); (३) आभ्यासिक वर्तमान तथा अपूर्ण भूत में 'होना' क्रिया समेत क्रियामूलक समास का प्रयोग 'है' व 'था' संयोजकों तथा 'होना' के कृदन्त रूप के साथ हो सकता है जबकि इन्हीं कालों में विश्लेषणात्मक क्रिया का प्रयोग केवल 'होना' के कृदन्त रूप के साथ होता है; (४) क्रियामूलक समास तथा विश्लेषणात्मक क्रियाएं भिन्न-भिन्न विधेय बनाती हैं। विश्लेषणात्मक क्रियाएं सरल व संयुक्त क्रिया-विधेय को बनाती हैं, जबकि क्रियामूलक समास संयुक्त व जटिल नामिक विधेय को बनाते हैं ('करना' क्रिया के साथ—जटिल नामिक विधेय और 'होना' क्रिया के साथ—संयुक्त नामिक विधेय)।

विश्लेषणात्मक क्रियाओं तथा नाम-क्रिया शब्द-समुदायों के बीच में कुछ ऐसी संक्रमणात्मक रचनाएं हैं जिनको प्रकार्यात्मक विश्लेषणात्मक क्रियाओं के वर्ग में सम्मिलित किया जा सकता है क्योंकि इनके नामिक घटक अपने रूप-प्रक्रियात्मक

लक्षणों को सुरक्षित रख सकते हैं और इनका प्रयोग साधारण [illegible] शब्द-समुदाय के समान हो सकता है, जैसे :

| विश्लेषणात्मक क्रिया | नाम-क्रिया शब्द-समुदाय |
|---|---|
| वह पीड़ा, भय तथा उत्तेजना भी अनुभव कर रहा था (६६, ५६). | सुजाता... उस क्षणिकता का अनुभव कर रही थी...([illegible]). |
| वह उस सन्नाटे की बात स्मरण कर सकता है...(३६, ८१). | उनके उस प्रेम का स्मरण करता हूँ...([illegible]). |
| ...साहित्यकार...जीवन की सच्चाइयाँ वर्णन कर सकता है (६६, ६)। | [illegible] ...सी कई स्थितियों का वर्णन किया है ([illegible])। |

# भाग १

# क्रिया का अविधेय रूप

## क्रिया की धातु

आधुनिक हिन्दी में क्रिया की धातु क्रिया के सब विधेय तथा अविधेय रूपों को बनाने का मूल रूप है। अपने शब्द-रचनात्मक सम्बन्धों के अनुसार धातु क्रियापरक और नामजात में विभक्त होती है। अपनी तरफ से क्रियापरक धातु मूल धातु में जिससे प्रचलित उत्पादक प्रत्यय निकाले नहीं जा सकते, तथा साधित (सकर्मक व प्रेरणार्थक) धातु में विभाजित है जो प्रचलित उत्पादक प्रत्ययों के ज़रिये मूल धातु से बनती है। नाम धातु भी मूल धातु में जो नाम से परिवर्तन के ज़रिये बनी है तथा साधित धातु में जो नामधातु से प्रचलित उत्पादक प्रत्ययों के ज़रिये बनी है विभाजित है। परिवर्तित धातु और साधित नामधातु क्रियापरक धातुओं के सब क्रियावाचक लक्षण अपना लेती हैं।

| मूल क्रियापरक धातु | प्रत्यय | साधित धातु |
|---|---|---|
| कर | आ | करा |
| कर | वा | करवा |
| पी | ला | पिला |
| पी | ल्वा | पिलवा |
| देख | आ | दिखा |
| देख | ला | दिखला |
| देख | वा | दिखवा |

अर्थ की दृष्टि से प्रधान तत्वों से बनी हैं (कर्मणि धातु में यह द्वितीय सरल कृदन्त तथा संयुक्त नामिक धातु में यह रूप-प्रक्रिया की दृष्टि से 'नष्ट' नाम है) तो पक्ष सम्बन्धी धातुएँ बहुरूपी हैं क्योंकि मुख्य अर्थपूर्ण घटक के रूप में क्रिया के विभिन्न अविधेय रूप आते हैं, जैसे :

| रंजक क्रिया धातु धातु | पूर्वकालिक कृदन्त अव्यय | प्रथम कृदन्त | द्वितीय कृदन्त | प्रथम क्रिया-विशेषण कृदन्त | द्वितीय क्रियाविशेषण कृदन्त | क्रियामूलक नाम | तुमर्थ |
|---|---|---|---|---|---|---|---|
| आ | + | + | + | | + | | |
| उठ | + | | | | | | |
| कर | | | | | | + | |
| चल | + | + | | | | | |
| चाह | | | | | | + | |
| चुक | + | | | | | | |
| छोड़ | + | | | | | | |
| जा | + | + | + | + | + | | |
| डाल | + | | | | + | | |
| दे | + | | | | + | | |
| निकल | + | | | | | | |
| पड़ | + | | + | | | | + |
| पा | + | | | | | | |
| बन | | | | | + | | |
| बैठ | + | | | | | | |
| मार | + | | | | | | |
| रख | + | | + | | + | | |
| रह | + | + | + | | + | | |
| ले | | + | | | | + | |
| सक | + | | | | | | |
| हो | | | | | | | + |

अविधेय क्रिया रूपों के साथ रंजक क्रिया के सभी सम्भव संयोगों की इस दी गयी तालिका का यह मतलब नहीं है कि धातु का प्रयोग सभी शाब्दिक श्रेणियों के अविधेय क्रिया रूपों के साथ हो सकता है क्योंकि यहां रंजक क्रिया तथा अविधेय रूप की शाब्दिक तथा व्याकरणिक अनुरूपता प्रथम स्थान लेती है। अनुरूपता के नियम रूप-प्रक्रिया में नहीं, वरन् शैली विज्ञान में आते हैं जो इस पुस्तक की

सीमाओं से बाहर है।

कुछ क्रियापरक धातुओं से परिवर्तन के बिना भाववाचक संज्ञाएँ बनती हैं जो भाषाई प्रयोग के अनुसार स्त्रीलिंग समझी जाती हैं, जैसे, मार, रोक, लूट, समझ, माँग।

सरल क्रियापरक नामधातु द्वारा परिवर्तित नहीं होती, वे नामिक धातु का लिंग सुरक्षित रखती है, जैसे, डर – पुल्लिंग का शब्द, खरीद – स्त्रीलिंग का शब्द।

क्रियापरक तथा क्रियापरक नामधातुओं से इनके समाकार क्रियाविशेषणात्मक कृदन्त अलग करना चाहिए जो भाषाई प्रयोग के परिणामस्वरूप पूर्वकालिक कृदन्त अव्यय द्वारा 'कर' के 'करके' रूप-निर्माण विषयक प्रत्ययों के लोप से बने हैं। धातुओं के विपरीत उनसे समाकार क्रिया-विशेषणात्मक कृदन्तों का स्वतंत्र प्रयोग होता है, जैसे...तीन घंटे में काम खत्म कर वापस लौट भी गया था (९६, १८)।

धातुओं से उनके समाकार आज्ञार्थ के मध्यम पुरुष का रूप भी अलग करना चाहिए जिसका स्वतंत्र प्रयोग भी हो सकता है, जैसे, आ ... लगाई आ, मेरे आगन में से जा! (१०, ९३)।

इसी तरह आधुनिक हिन्दी में धातु एक रूपात्मक सहायक तत्व है जो क्रिया के विभिन्न रूपों के निर्माण का मूल रूप है। इसीलिए उसके कोई भी वाक्यविन्यासात्मक लक्षण नहीं है।

## तुमर्थ (क्रिया का साधारण रूप)

आधुनिक हिन्दी में तुमर्थ एक क्रियावाचक नामिक अविकारी रूप है जिसमें क्रिया, संज्ञा तथा कृदन्त के लक्षण सन्निहित हैं। व्युत्पत्ति की दृष्टि से तुमर्थ एक तरफ से 'ईय' ('अनीय') प्रत्यय वाले संस्कृत भविष्यत् (संस्कृत 'करणीय', प्राकृत 'करनीया' 'कराना', हिन्दी 'करना') तथा दूसरी तरफ 'अनन' प्रत्यय वाले संस्कृत क्रियापरक नाम से (कथनम – कहना, बननम – बनना) निकाला जाता है (दे० ७९, भाग-२, २८४)। इससे हिन्दी में तुमर्थ की निगुनी प्रकृति समझी जा सकती है।

आधुनिक हिन्दी में तुमर्थ सरल होता है जो क्रियावाचक या क्रियावाचक नामधातु से 'न' प्रत्यय तथा 'अ' विभक्ति की सहायता से बनता है तथा साधित (यौगिक) होता है जो सहायक, रंजक या सहकारी क्रिया के कार्य में आने वाले सरल तुमर्थ तथा मुख्य क्रिया के कृदन्त या क्रियाविशेषणात्मक कृदन्त के मेल से बनता है। साधित तुमर्थ कर्मणि, पक्ष संबंधी तथा संयुक्त नामिक में विभक्त होता है। कर्मणि तथा संयुक्त नामिक तुमर्थ अनुकूल धातुओं की भांति एकरूपी हैं क्योंकि इनके अर्थ की दृष्टि से प्रधान घटक में एक ही समान रूप (द्वितीय सरल कृदन्त या रूप-प्रक्रिया की दृष्टि से 'नष्ट' नाम) प्रयुक्त होते हैं। पक्ष संबंधी तुमर्थ

बहुरूपी हैं क्योंकि यहां पर प्रधान घटक के कार्य में विभिन्न अविधेय रूप आते हैं हालांकि धातुओं के रूपों की तुलना में विश्लेषणात्मक रूपों की संख्या कुछ कम होती है ('करना', 'चाहना', 'बनना', 'होना' रंजक क्रियाओं समेत पक्ष संबंधी तुमर्थ रूप प्रयुक्त नहीं होते तथा 'आना', 'चलना', 'डालना', 'देना', 'पड़ना', 'लेना' रंजक क्रियाओं के तुमर्थ रूप भी कम हैं), जैसे :

| तुमर्थ | धातु | पूर्वकालिक कृदन्त अव्यय | प्रथम कृदन्त | द्वितीय कृदन्त | प्रथम क्रिया-विशेषण वाचक कृदन्त | द्वितीय क्रिया विशेषण वाचक कृदन्त |
|---|---|---|---|---|---|---|
| आना | | + | + | + | | |
| उठना | | + | | | | |
| चलना | | + | | | | |
| चुकना | | + | | | | |
| छोड़ना | | + | | | | |
| जाना | | + | + | + | + | + |
| डालना | | + | | | | |
| देना | | + | | | | |
| निकलना | | + | | | | |
| पड़ना | | + | | | | |
| पाना | | + | | | | |
| बैठना | | + | | | | |
| मारना | | + | | | | |
| रखना | | + | | | + | + |
| रहना | | + | + | + | + | + |
| लेना | | + | | | | |
| सकना | + | | | | | |

सरल और साधित तुमर्थ में निम्नलिखित क्रियावाचक लक्षण हैं :

(१) वाच्य की कोटि। सब अकर्मक तुमर्थ में कर्तृ वाच्य रूप हैं। सब सकर्मक तुमर्थों में कर्तृ वाच्य तथा कर्मवाच्य के रूप हैं। सब भाववाच्य (पुरुष शून्य) तुमर्थों में कर्मवाच्य या निजवाचक (कर्तृगामि) भाववाच्य का अर्थ निहित है, जैसे, (क) उस समय उसके मुंह से आवाज़ निकलना भी मुश्किल हो जायेगी (५६, ७२),...वे चलने को तैयार हुए...(१०, १०); (ख)...प्रेमपत्र भेजना एक बड़ी समस्या रही है (१४३, ५२), उसके पैरों से रौंदे जाने में सेठी को सुख अनुभव हो रहा था (६६,

